# प्राकृत-प्रवेशिका




डा० कोमलचन्द्र जैन
एम०ए०, पी-एच० डी०, जैनदर्शनाचार्य, प्राकृताचार्य,
संस्कृत-पालि विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

प्राक्कथन-लेखक

डा० सिद्धेश्वर भट्टाचार्य;
अध्यक्ष, संस्कृत-पालि विभाग,
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी।

तारा पब्लिकेशन्स
कमच्छा वाराणसी
१९७१

आदरणीय नन्द किशोर जी

को

सादर समर्पित

जिनकी कृपा के लिए

आजन्म ऋणी बना रहूंगा

—कोमलचन्द्र जैन

# विषय-सूची

## संकेत-विवरण

क्रम०—क्रमदीश्वर कृत प्राकृत-व्याकरण (संक्षिप्त-सार)
प्रा० व्या०—प्राकृत-व्याकरण (हृषीकेश शास्त्री द्वारा संकलित)
पि० प्रा०—पिशल कृत प्राकृत भाषाओं का व्याकरण
मा०—मार्कण्डेय कृत प्राकृत-सर्वस्व
वर०—वररुचि कृत प्राकृत-प्रकाश
हे०—हेमचन्द्र कृत प्राकृत-व्याकरण
I. P.—Introduction to Prakrit.

# FOREWORD

I am delighted that the Prākṛta-praveśikā, planned and executed nearly seven years ago to meet the demands of the post-graduate students of languages, has been received well. Hence the necessity to bring out the second edition. It is an improvement upon the first edition in that fresh materials have been incorporated in grammar and text, besides a running Hindi translation. No pains have been spared to make the work more useful towards introducing mature minds to the mosaic structure of Prākṛta.

I have every hope that the scholarly world will welcome it.

B. H. U. Varanasi
June 8, 1971.

**S. Bhattacharya**

# भूमिका

प्रस्तुत पुस्तक का प्रथम संस्करण लगभग सात साल पहले निकला था। उस समय यह पुस्तक क्यों लिखी गई थी—उसकी चर्चा उसी संस्करण की भूमिका में की गई है। चूँकि उस समय छात्रों को प्राकृत-भाषा का प्रारम्भिक ज्ञान करानेवाली पुस्तक का अभाव था अतः प्रायशः कर्पूरमञ्जरी को विश्व-विद्यालयों में पाठ्य-ग्रन्थ के रूप में निर्धारित किया जाता था। किन्तु शृङ्गार-प्रधान होने से उसे छात्र-छात्राओं को स्पष्ट रूप से पढ़ाने में कठिनाई होती थी, साथ ही उसे पढ़ने से छात्रों को केवल शौरसेनी-प्राकृत का ही ज्ञान हो पाता था। अतः उक्त समस्या का समाधान करने के लिए ही वुल्नर कृत "इण्ट्रोडक्शन टू प्राकृत" के आधार पर इस पुस्तक का प्रथम संस्करण निकाला गया था। चूंकि प्रथम संस्करण समाप्त हो गया है, अतः यह कहना अनुचित न होगा कि यह पुस्तक अपने प्रयोजन में बहुत-कुछ सीमा तक सफल रही है।

प्राकृत-प्रवेशिका के प्रथम संस्करण के परिचितों को यद्यपि उसका यह द्वितीय संस्करण एक-दम नवीन-सा प्रतीत होगा किन्तु बात ऐसी नहीं है। यह संस्करण प्रथम संस्करण का ही संशोधित एवं संवर्द्धित रूप है। प्रस्तुत संस्करण में निम्नलिखित संशोधन एवं संवर्द्धन प्रमुख हैं—

(१) वर्ण-परिचय नामक प्रथम अध्याय अधिक जोड़ा गया है।

(२) स्वर-परिवर्तन एवं सरलव्यञ्जन-परिवर्तन पहले विस्तार से थे। अतः छात्रों को उनके प्रारम्भिक ज्ञान भर के लिए उपयोगी नियमों को समझने में कठिनाई होती थी। इस संस्करण में उक्त दोनों अध्यायों को अपेक्षाकृत अधिक संक्षिप्त कर दिया गया है तथा उनमें केवल उन्हीं नियमों की चर्चा की गई है, जो प्रारम्भिक ज्ञान के लिए आवश्यक हैं।

(३) 'शब्द-रूप' एवं 'धातु-रूप' नामक अध्यायों को थोड़ा बढ़ा दिया गया है, और उन सभी आवश्यक नियमों का समावेश कर दिया गया है जो पहले संस्करण में नहीं दिए जा सके थे।

(४) शौरसेनी एवं मागधी—प्राकृतों की प्रमुख विशेषताओं को बताते समय नीचे टिप्पणी में प्रमाण भी दे दिए गए हैं।

(६) संकलन पाठ जो पहले २९ थे, अब ३६ कर दिए गए हैं। इसके अतिरिक्त उन पाठों को, जो भाषा की दृष्टि से ठीक होते हुए भी साहित्यिक

आकर्षण से शून्य थे, हटा दिया गया है तथा उनकी जगह रोचक पाठों को स्थान दिया गया है। फिर भी सभी पाठ पहले के समान ऐतिहासिक क्रम से ही रखे गए हैं।

(६) पहले संस्कृतच्छाया में जहाँ कहीं अपूर्णता या अस्पष्टता रह गई थी, उसे यथाशक्ति दूर किया गया है। साथ ही प्रत्येक पाठ का पूरा हिन्दी-अनुवाद दिया गया है, जो कि पहले नहीं था। अनुवाद में भी पारिभाषिक शब्दों को यथासम्भव कोष्ठक के सहारे स्पष्ट करने का प्रयास किया गया है।

(७) इसका प्रथम संस्करण प्राच्य भारती प्रकाशन, कमच्छा, वाराणसी से प्रकाशित हुआ था, किन्तु इस बार इसका प्रकाशन तारा पब्लिकेशन्स कमच्छा वाराणसी से हो रहा है।

प्रस्तुत संस्करण को पहले संस्करण की अपेक्षा अधिक उपयोगी बनाने का हर-सम्भव प्रयास किया गया है। फिर भी अशुद्धियों का रह जाना सम्भव है जिसके लिए मैं अपने पाठकों से क्षमा-याचना करता हूँ। मैं अपने विद्वान-पाठकों एवं छात्रों से एक बात और कहना चाहता हूँ कि यदि वे इस पुस्तक में किसी कमी का अनुभव करें तो कृपया लेखक को सूचित कर दें ताकि अगले संस्करण में उन कमिओं को पूरा किया जा सके। यदि यह संस्करण छात्रों को पहले संस्करण की अपेक्षा अधिक उपयोगी एवं प्रिय हो सका तो मैं अपना परिश्रम सफल समझूँगा।

प्रस्तुत-संस्करण को तैयार करने में मुझे काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में संस्कृत-पालि-विभाग के अध्यक्ष श्रद्धेय डा० सिद्धेश्वर भट्टाचार्य का आशीर्वाद एवं सहयोग प्राप्त हुआ है, एतदर्थ उनका आभारी हूँ। सागर विश्वविद्यालय में संस्कृत-विभाग के अध्यक्ष आदरणीय डा० रामजी उपाध्याय ने इस संस्करण के सम्बन्ध में अपने अमूल्य सुझाव दिए थे। अतः उनके प्रति भी अपनी कृतज्ञता व्यक्त करता हूँ। अन्त में श्री रमाशंकर एवं श्री विनयशंकर को भी धन्यवाद देता हूँ जिन्होंने इस संस्करण को जल्दी से निकालने की कृपा की।

संस्कृत-पालि-विभाग
कला-संकाय
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय
वाराणसी—५
दिनांक ८–६–७१

—कोमलचन्द्र जैन

# पहला अध्याय

## वर्ण-परिचय

१ स्वर[1]

ह्रस्व—अ इ उ ए[2] ओ[2]

दीर्घ—आ ई ऊ ए ओ

२ सरल-व्यञ्जन[3]

क ख ग घ

---

१. (क) अत्र ऋ, ॠ, ऌ, ऐ औ इत्येतान् विहायापरे स्वरा विद्यन्ते।

—प्रा० व्या० पृ० १।

यहाँ ( प्राकृत में ) ऋ, ॠ, ऌ, ऐ तथा औ—इनको छोड़कर शेष स्वर संस्कृत के समान पाये जाते हैं।

(ख) प्राकृत में ऐ विस्मय-सूचक शब्द के रूप में केवल कविता में कहीं-कहीं पाया जाता है। महाराष्ट्री तथा शौरसेनी में ऐ के स्थान पर अइ (अयि) का प्रयोग दृष्टिगोचर होता है।

—देखिए ८।१।१६९।हे०।। तथा पि. प्रा. पारा नं. ६०।

(ग) प्राकृत में प्लुत-स्वर नहीं होते हैं।

८।१।१।हे० की वृत्ति।

२. संयुक्त-व्यञ्जन के पूर्ववर्ती ए तथा ओ ह्रस्व होते हैं। अतएव एक्कं (एकाम्), पेक्खन्ति ( प्रेक्षन्ते ), जोव्वणं ( यौवनम् ), आरोग्गं ( आरोग्यम् ) आदि शब्दों में स्थित ए तथा ओ ह्रस्व स्वर हैं।

—तुलना कीजिए पि. प्रा. पारा नं. ८४।

३. (क) तेन... ... ... ...ङ—ञ—श—ष—विसर्जनीय-प्लुतवर्ज्यो वर्णसमाम्नायो लोकाद् अवगन्तव्यः।

—८।१।१।हे० की वृत्ति।

प्राकृत में ङ, ञ, श, ष तथा विसर्ग से रहित सरल-व्यञ्जन समूह होता है।

(ख) तथा अस्वरं व्यञ्जनं··· ···· ···न भवति।

—८।१।१।हे० की वृत्ति।

प्राकृत में स्वर-रहित व्यञ्जन नहीं होता है।

च छ ज झ
ट ठ ड ढ ण
त थ द ध न[1]
प फ ब भ म
य[2] र ल व
स ह
ँ अनुनासिक ं अनुस्वार

३ संयुक्त-व्यञ्जन[3]

क्क क्ख ग्ग ग्घ ङ्क ङ्ख ङ्ग ङ्घ

---

१. अर्ध-मागधी तथा जैन-महाराष्ट्री में शब्द का प्रारम्भिक न तथा मध्यवर्ती न्न अपरिर्तित रहता है। अतः कुछ वैयाकरण शब्द के प्रारम्भिक न को ण करने का नियम वैकल्पिक मानते हैं।

—देखिए ८।१।२२९।हे; २।१०७।क्रम०, २।४३ मा०, पि. प्रा. पारा नं. २१६।

२. प्राकृत में मूल य का अभाव है किन्तु शब्द के मध्यवर्ती सरल-व्यञ्जन क, ग आदि के लुप्त हो जाने के बाद यदि अ या आ शेष रहता है तो लुप्त व्यञ्जन के स्थान पर लघुप्रयत्नतर अर्थात् हल्की ध्वनि से उच्चारित य होता है। इसे य-श्रुति कहते हैं।

—देखिए ८।१।१८०।हे०; पि. प्रा. पारा नं. १७९।

३. (क) प्राकृते भिन्नवर्गीयानां वर्णानां संयोगो न भवति।

—प्रा० व्या० पृ० १।

प्राकृत में भिन्नवर्गीय वर्णोंका संयोग नहीं होता है।

(ख) किन्तु ण्ह, म्ह, तथा ल्ह उक्त नियम के अपवाद हैं।

—८।२।७४–७६।हे०।।

(ग) प्राकृत में दो व्यञ्जनों के संयोग से बने संयुक्त व्यञ्जन दृष्टिगोचर होते हैं। संस्कृत के तीन व्यञ्जनों के संयोग से बने संयुक्त-व्यञ्जन को प्राकृत में बदलते समय सबसे पहले निर्बलतम व्यञ्जन को निकाल दिया जाता है। तत्पश्चात् संयुक्त-व्यञ्जन-परिवर्तन सम्बन्धी नियमों के अनुसार उसमें परिवर्तन कर दिया जाता है। जैसे—मत्स्यः = मत्सो = मच्छो।

—देखिए पि. प्रा. पारा नं. ३३४।

(घ) ङ–ञौ स्ववर्ग्यसंपृक्तौ भवत एव।

—८।१।१।हे० की वृत्ति।

ङ तथा ञ अपने वर्ग के व्यञ्जनों से संयुक्त होते हैं किन्तु द्वित्व ङ (ङ्ङ) तथा ञ (ञ्ञ) सामान्य प्राकृत में उपलब्ध नहीं होते हैं।

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| च्च | च्छ | ज्ज | ज्झ | ञ्च | ञ्छ | ञ्ज | ञ्झ | |
| ट्ट | ट्ठ | ड्ड | ड्ढ | ण्ट | ण्ठ | ण्ड | ण्ढ | ण्ण |
| त्त | त्थ | द्द | द्ध | न्त | न्थ | न्द | न्ध | न्न |
| प्प | प्फ | ब्ब | ब्भ | म्प | म्फ | म्ब | म्भ | म्म |
| ल्ल | व्व | स्स | | ण्ह | म्ह | ल्ह | द्र[1] | य्ह[1] |

१. उक्त संयुक्त-व्यञ्जनों के अतिरिक्त द्र एवं य्ह—ये दो संयुक्त-व्यञ्जन भी अपवाद स्वरूप उपलब्ध होते हैं।

—देखिये ८।२।१२०, १२४। हे०।

# दूसरा अध्याय

## स्वर-परिवर्तन

प्राकृत में सामान्यरूप से स्वस-परिवर्तन-सम्बन्धी निम्नलिखित प्रवृत्तियाँ प्रमुख हैं—

(१) ह्रस्व-स्वरों का दीर्घीकरण

(२) दीर्घ-स्वरों का ह्रस्वीकरण

(३) स्वरों का लोप

(४) सम्प्रसारण

### १ ह्रस्व-स्वरों का दीर्घीकरण

(१) ह्रस्व-स्वर+ऊष्म+ऊष्म या अन्तःस्थ (ल को छोड़कर) = दीर्घ स्वर+स।[1]
दुश्शासनः = दूसासणो, निष्षिक्तः = नीसित्तो, पश्यति = पासइ, अश्वः = आसो।

(२) ह्रस्व-स्वर+र् + व्यञ्जन (विशेषतः ऊष्म वर्ण) = दीर्घ स्वर+ व्यञ्जन।[2]
कर्तव्यम् = काअव्वं, स्पर्शः = फासो, वर्षः = वासो।

---

१. (क) लुप्त–य–र–व–श–ष–सां श–ष–सां दीर्घः ।।८।१।४३।हे०।।
शकार, षकार तथा सकार से पहले या बाद में मिले हुए य, र, ल, श, ष तथा स का लोप होने पर शकार षकार या सकार के आदि स्वर को दीर्घ हो जाता है।
(ख) देखिए पि. प्रा. पारा नं. ६२।

२. (क) र् के साथ दूसरा व्यञ्जन (विशेषतः श, ष या स) मिलने पर उससे पूर्ववर्ती स्वर को दीर्घ कर दिया जाता है तथा र् को हटाकर संयुक्त-व्यञ्जन को सरल-व्यञ्जन बना दिया जाता है।
—देखिए ८।१।४३।हे०।।, ८।४।२१४। हे०।। एवं पि. प्रा. पारा नं. ६२।

(३) सानुस्वार ह्रस्व-स्वर + र या ऊष्म = दीर्घ-स्वर + र या ऊष्म[1]।
संरक्षणता = सारक्खणया, विंशतिः = वीसा, सिंहः = सीहो।

(४) अ स्वर युक्त उपसर्ग+शब्द = आ स्वर युक्त उपसर्ग+शब्द (विकल्प से)[2]।
प्रकटम् = पाअडं, पअडं; समृद्धिः = सामिद्धी, समिद्धी।

(५) प्रथम-पद का अन्तिम ह्रस्व-स्वर = प्रथम पद का दीर्घ-स्वर (बहुलता से)। सप्तविंशतिः = सत्तावीसा, अन्तर्वेदिः = अन्तावेई।[3]

## २ दीर्घ-स्वरों का ह्रस्वीकरण

(१) दीर्घ-स्वर+संयुक्त-व्यञ्जन = ह्रस्व-स्वर+संयुक्त-व्यञ्जन।[4]

---

१. (क) यदि कोई स्वर अनुस्वारवाला हो और उसके ठीक बाद ही र, श, ष, स और ह हो तो कभी-कभी अनुस्वार का लोप एवं स्वर को दीर्घ कर दिया जाता है।

—पि. प्रा. पारा नं. ७६।

(ख) देखिए ८।१।२८, ९२।हे०।।, ८।२।१३९।हे०।।

२. (क) अतः समृद्धयादौ वा ।।८।१।४४।हे०।।
समृद्धि आदि शब्दों के आदि में स्थित अ को विकल्प से आ हो जाता है।
समृद्धि आदि शब्द :—
समृद्धिः प्रतिसिद्धिश्च प्रसिद्धिः प्रकटं तथा।
प्रसुप्तं च प्रतिस्पर्धी मनस्वी प्रतिपत्तथा।
अभियातिः सदृक्षं च समृद्धयादिरयं गणः ।।

—१।३।मा० की वृत्ति।

(ख) प्राकृत में कभी-कभी उपसर्गों का पहला स्वर शब्दों के पहले जुड़ने पर दीर्घ कर दिया जाता है।

—पि. प्रा. पारा नं. ७७।

३. दीर्घ–ह्रस्वौ मिथो वृत्तौ ।।८।१।४।हे०।।
समस्त-पद में प्रथम-पद के अन्त में आने वाले दीर्घ-स्वर को ह्रस्व तथा ह्रस्व-स्वर को दीर्घ कहीं नित्य रूप से और कहीं विकल्प से होता है।

४. (क) ह्रस्वः संयोगे ।।८।१।८४।हे०।।
दीर्घ-स्वर के आगे यदि संयुक्त अक्षर हो तो दीर्घ-स्वर को ह्रस्व-स्वर हो जाता है।

(ख) देखिए पि. प्रा. पारा नं. ८३–८५।

विरहाग्निः = विरहग्गी, मुनीन्द्रः = मुनिन्दो, चूर्णः = चुण्णो ।

अपवाद

दीर्घ-स्वर + र् या ऊष्म वर्ण युक्त संयुक्त-व्यञ्जन = दीर्घ-स्वर+सरल व्यञ्जन।[1]

ईश्वरः = ईसरो, आस्यम् = आसं, पार्श्वम् = पासं, प्रेष्यः = पेसो ।

(२) ए+संयुक्त-व्यञ्जन = ऍ या इ+संयुक्त-व्यञ्जन ।[2]

क्षेत्रम् = खॆत्तं, नरेन्द्रः = नरिन्दो ।

(३) ओ + संयुक्त-व्यञ्जन = ऒ या उ + संयुक्त-व्यञ्जन ।[2]

ओष्ठं = ऒट्ठं, नीलोत्पलम् = नीलुप्पलं ।

(४) दीर्घ-स्वर + व्यञ्जन = ह्रस्व-स्वर + व्यञ्जन का द्वित्व रूप ।[3]

---

१. (क) न दीर्घानुस्वारात् ।।८।२।९२।हे०।।

व्याकरण से सिद्ध तथा प्रकृति से प्राप्त दीर्घ-स्वर तथा अनुस्वार के आगे संयुक्त-व्यञ्जन को द्वित्व नहीं होता है ।

(ख) संयुक्त-व्यञ्जन में से व्यञ्जन लोप के लिए देखिए—अध्याय ४ ।

(ग) मूल व्यञ्जन समूह से पहले यदि दीर्घ-स्वर हो तो दो व्यञ्जनों में से एक शेष रह जाता है या वह व्यञ्जन इस स्थान पर आ जाता है जो ध्वनि-तत्त्व के अनुसार उसका प्रतिनिधि हो । यह बहुधा तब होता है जब दो व्यञ्जनों में से एक श, ष, स या र हो ।

—पि. प्रा. पारा नं. ८७

२. संयुक्ताक्षरों के पूर्ववर्ती ए को ऍ तथा ओ को ऒ हो जाता है । कभी-कभी ए को इ तथा ओ को उ हो जाता है । —पि. प्रा. पारा नं. ८४ ।

३. (क) तैलादौ ।।८।२।९८।हे०।।

'तैलादि'-शब्दों के अन्तिम या मध्यवर्ती व्यञ्जन को द्वित्व हो जाता है ।

तत्पश्चात् उद्ध० ५ (क) के अनुसार प्रथम दीर्घ-स्वर हो ह्रस्व हो जाता है ।

(ख) ३।७१।मा० में तैलादि की जगह नीडादि आया है । 'नीड'-आदि शब्द इस प्रकार हैं :—

नीडव्याहृतमण्डूकस्रोतांसि प्रेमयौवने ।

त्रैलोक्यस्थूलतैलजुं स्थूणार्थस्थाणुमुख्यकाः ।। —३।७१।मा० की वृत्ति ।

(ग) बहुधा यह भी देखने में आता है कि सरल व्यञ्जनों के पूर्ववर्ती दीर्घ-स्वर को ह्रस्व बना दिया जाता है और व्यञ्जन को द्वित्व कर दिया जाता है । —पि. प्रा. पारा नं. ९० ।

तैलम् = तेॅल्लं, प्रेमन् = पेम्मं, मण्डूकः = मण्डुक्को, यौवनम् = जोॅव्वणं।

(५) प्रथम-पद का अन्तिम दीर्घ-स्वर = ह्रस्व-स्वर (बहुलता से)।
पइ + हरं = पई-हरं (पतिगृहम्), भुअ + यन्तं = भुआयन्तं (भुजयन्त्रम्)।

## ३ स्वरों का लोप

(१) अपि = पि, वि; किमपि = किं पि, तथापि = तह वि।[1]
(२) इति = ति, त्ति; किमिति = किं ति, तथैति = तह त्ति।[2]
(३) इव = व, व्व; गृहमिव = गेहं व, पततीव = पडइव्व।[3]
इसी प्रकार अरण्यं = रण्णं, अलाबुम् = लाउं, असि = सि, अस्मि = म्हि।[4]

## ४ सम्प्रसारण[5]

(१) य > इ, तिर्यक्षः = तिरिच्छो, व्यजनम् = विअणं।

---

१. (क) पदादपेर्वा ॥८।१।४१।हे०॥
पद के पश्चात् आने वाले अपि अव्यय के आदि स्वर का लोप हो जाता है।
(ख) ध्वनि-बल की हीनता के प्रभाव से अव्यय (जो अपने से पहले वर्ण को को ध्वनि युक्त कर देते हैं) बहुधा आरम्भ के स्वर का लोप कर देते हैं। जब ये शब्द उक्त अव्यय रूप में नहीं आते तो आरम्भिक स्वर बना रहता है। इस नियम के अनुसार अनुस्वार के बाद आने पर अपि का पि एवं स्वर के बाद आने पर अपि का वि रूप हो जाता है।
—पि, प्रा. पारा नं. १३५।

२. इतेः स्वरात् तश्च द्विः ॥८।१।४२।हे०॥
पद के पश्चात् आने वाले इति शब्द के इ का लोप हो जाता है तथा स्वर से परे अवशिष्ट ति के तकार को द्वित्व हो जाता है।

३. अपि तथा इति के समान ही सामान्यतया पद के बाद इव के इ का लोप हो जाता है तथा स्वर से परे व को द्वित्व हो जाता है।
—तुलना कीजिये पि. प्रा. पारा नं. ९२, १३५।

४. (क) देखिये ८।१।६६।हे०॥ तथा ८।३।१४६–१४७।हे०॥
(ख) देखिये पि. प्रा. पारा नं. १३४, १३७।

५. प्राकृत में सम्प्रसारण ठीक उसी प्रकार होता है जिस प्रकार संस्कृत में।
—देखिये पि. प्रा. पारा नं. १४२–१४६।

(२) व > उ, गवयः = गउओ, त्वरितम् = तुरिअं।
(३) अय > ए, कथयति = कहेइ, स्थापयति = ठवेइ।
(४) अव > ओ, अवसारः = ओसारो, लवणम् = लोणं।

## ५ ऋ (ॠ), ऌ, ऐ तथा औ के परिवर्तन

प्राकृत में ऋ (ॠ), ऌ, ऐ एवं औ—ये पाँच स्वर निम्नलिखित रूपों में बदल जाते हैं—

### ५.१ ऋ (ॠ) के परिवर्तन

ऋ सामान्यरूप से अ, उ, इ तथा रि में बदल जाता है।

(१) ऋ > अ, घृतम् = घयं, तृणम् = तणं, मृगः = मओ।[1]
(२) ऋ > इ, ऋषिः = इसी, कृति = किई, मातृ-गृहम् = माइ-हरं, मातृणाम् = माइणं।[2]
(३) ऋ > उ, ऋतुः = उऊ, प्रावृट् = पाउसो, प्रवृत्तिः = पउत्ती, मृदङ्गः = मुइङ्गो।[3]

---

१. (क) ऋतोऽद्वेत् ॥१।३३।मा०॥
आदि ऋकार को अकार हो जाता है।
(ख) पि. प्रा. पारा नं. ४६।

२. (क) इदृष्यादौ ॥१।३४।मा०॥
ऋषि आदि शब्दों के ऋकार को इकार हो जाता है।
(ख) ऋषि आदि शब्द—
ऋषिः कृपा कृतिः कृत्या कृपाणः कृपणो वृषः।
शृगालः पृथुलो गृध्रो मृगाङ्को मसृणं कृषिः॥
शृङ्गारभृङ्गभृङ्गारवृष्टिबृंहितवृश्चिकाः।
वितृष्णो हृदयं गृष्टिः सृष्टिर्दृष्टिस्तथापरे॥
—१।३४।मा० की वृत्ति।
(ग) मातुरिद्वा। क्वचिदगौणस्यापि ॥८।१।१३५।हे० तथा उसकी वृत्ति॥
गौण मातृ शब्द के ऋकार को विकल्प से इकार हो जाता है। कहीं-कहीं अगौण मातृपद के ऋकार को भी इकार हो जाता।

३. (क) उदृत्वादौ ॥१।३५।मा०॥
ऋतु आदि शब्दों के ऋकार को उकार हो जाता।

(४) ऋ > रि, ऋद्धिः = रिद्धी, ऋक्षः = रिच्छो, सदृक् = सरि, सदृक्षः = सरिसो ।[1]

## ५.२ ऌ के परिवर्तन

ऌ *लि* एवं *इलि* में बदल जाता है ।[2]

(१) ऌ > लि, ऌकारः = लिआरो ।

(२) ऌ > इलि, क्लृप्तम् = किलित्तं, क्लृन्नम् = किलिन्नं ।

## ५.३ ऐ के परिवर्तन

ऐ सामान्यरूप से ए एवं *अइ* के रूप में बदल जाता है ।

(१) ऐ > ए, शैलः = सेलो ऐरावणः एरावणो ।[3]

---

(ख) ऋतु आदि शब्द—

ऋतुर्मृदङ्गो निभृतं वृतं परभृतो मृतः ।
प्रावृड्वृती तथा वृत्तवृत्तिभ्रातृकमातृका ।
मृणालपृथिवीवृन्दावन जामातृकादयः ॥

——१।३५।मा० की वृत्ति ।

(ग) ओष्ठ्य वर्णों के बाद ऋकार या ऋकार के बाद उकार आने पर ऋकार को उकार हो जाता है ।

—देखिए पि. प्रा. पारा नं. ५१ ।

१. (क) रिः केवलस्य । ऋणज्वृंषभत्वृंषौ वा ॥८।१।१४०–१४१।हे०॥
शब्द में स्थित केवल या स्वतन्त्र ऋकार को रिकार हो जाता है किन्तु ऋण, ऋजु, ऋषभ, ऋतु एवं ऋषि—शब्दों के ऋकार को विकल्प से रि होता है।

(ख) दृशः क्विप्–टक्सकः ॥८।१।१४२।हे०॥
क्विप्, टक् एवं सक्—इन कृत्-प्रत्ययों से युक्त दृश् धातु के ऋकार को रिकार हो जाता है ।

२. (क) ऌ जब स्वतन्त्र अर्थात् किसी व्यञ्जन की मिलावट के विना आता है तब उसे लि हो जाता है ।

——देखिये पि. प्रा. पारा नं. ५९ ।

(ख) ऌतः इलिः क्लृप्त–क्लृन्ने ॥८।१।१४५॥
क्लृप्त तथा क्लृन्न शब्दों के ऌकार को इलि आदेश हो जाता है ।

३. ऐत एत् ॥८।१।१४७।हे०॥
शब्द के आदिवर्ती ऐकार को सामान्यतया ए हो जाता है ।

(२) ऐ > अइ, दैत्यः = दइच्चो, वैसाखः = वइसाहो ।[१]

## ५.४ औ के परिवर्तन

औ सामान्यरूप से ओ, उ तथा अउ में बदल जाता है ।

औ > ओ, कौमुदी = कोमुई कौशिकः = कोसिओ ।[२]

औ > उ, दौवारिकः = दुवारिओ, सौवर्णिकम् = सुवण्णिओ ।[३]

औ > अउ, पौरः = पउरो, कौरवः = कउरवो ।[४]

---

१. (क) अइर्दैत्यादौ च ।।८।१।१५१।हे०।।

सैन्य एवं दैत्यादि शब्दों के ऐ को अइ हो जाता है ।

(ख) दैत्य आदि शब्द—

दैत्यवैदेहवैदेशवैशम्पायनकैतवम् ।

स्वैरवैशाख चैत्यादिरेष दैत्यादिको गणः ॥

—१।४३ मा० की वृत्ति ।

२. औत ओत् ।।८।१।१५९।हे० ।।

शब्द के आदिवर्ती औ को ओ हो जाता है ।

३. (क) उत्सौन्दर्यादौ ।।८।१।१६०।हे०।।

सौन्दर्य आदि शब्दों में स्थित औ को उ हो जाता ।

(ख) सौन्दर्य आदि शब्द—

सौन्दर्यं शौणिकः शौण्डो दौवारिकोपविष्टके ।

कौक्षेयपौषपौलोमी मौञ्जिदौः साधिकादयः ॥

—१।५२।मा० की वृत्ति ।

४. (क) अउ पौरादौ च ।।८।१।१६२।हे०।।

पौर आदि शब्दों के औ को अउ आदेश हो जाता है ।

(ख) पौर आदि शब्द—

पौरः कौरवपौरुषपौत्रौचित्यानि कौशलं क्षौरम् ।

—१।४६।मा० की वृत्ति ।

# तीसरा अध्याय

# सरलव्यञ्जन-परिवर्तन

## १ प्रारम्भिक

सामान्यरूप से न, य, श तथा ष को छोड़कर शेष व्यञ्जन अपरिवर्ति रहते हैं। न, य, श तथा ष को निम्नलिखित परिवर्तन हो जाते हैं—

(१) न > ण, न; नरः = णरो, नरो; नदी = णई, नई।[1]

(२) य > ज, यशः = जसो, यतिः = जई।[2]

(३) श > स, शब्दः = सद्दो, श्यामा = सामा।[3]

(४) ष > स, षण्ढः = सण्ढो, षड्जः = सज्जो।[3]

## २ मध्यवर्ती

सामान्यरूप से ढ, ण, म, र, ल, स तथा ह इन सात व्यञ्जनों में

---

१. (क) वादौ ॥८।१।२२९।हे०॥

शब्द के आदि में स्थित न को विकल्प से ण हो जाता है।

(ख) अत्र वररुचिहेमचन्द्रयोर्महदन्तरं दृश्यते, यथा प्राकृतप्रकाशे "नो णः सर्वत्र" (२।४२।वर०) इति सूत्रं दृश्यते, तस्य वृत्तिस्तु सर्वत्र आदौ अनादौ वा नकारस्य नकारो भवति।

—प्रा० व्या० पृ० ४८।

यहाँ वररुचि और हेमचन्द्र के बीच भारी मतभेद पाया जाता है। जैसे प्राकृत-प्रकाश में "नो ण सर्वत्र" सूत्र की वृत्ति के अनुसार आदि एवं अनादि—दोनों प्रकार के नकार को णकार हो जाता है।

२. आदेर्यो जः ॥८।१।२४५। हे०॥

शब्द के आदि में स्थित य को ज हो जाता है।

३. श-षोः सः ॥८।१।२६०। हे० ॥

श एवं ष को स हो जाता है।

परिवर्तन नहीं होता है। शेष व्यञ्जनों के निम्नलिखित परिवर्तन हो जाते हैं—

क, ग, च, ज, त, द, प, य, व, > लोप, लोकः = लोओ, भगिनी = भइणी, वचनम् = वयणं, गजः = गओ, लता = लया, यदि = जइ, रिपुः = रिऊ, वायुना = वाउणा, लावण्यम् = लायण्णं।[1]

ख, घ, थ, ध, फ, भ > ह, मेखला = मेहला, जघनम् = जहणं, अनाथः = अणाहो, बधिरः = बहिरो, मुक्ताफलम् = मुत्ताहलं, सभा = सहा।[2]

ट > ड, भटः = भडो, घटः = घडो।[3]

ठ > ढ, कमठः = कमढो, पठति = पढइ।[3]

ड > ल, तडागम् = तलायं, गरुडः = गरुलो।

न > ण, वदनम् = वयणं, वनम् = वणं।[3]

ब > व, कबरी = कवरी, शिबिका = सिविया।

---

१. (क) क-ग-च-ज-त-द-प-य-वां प्रायो लुक् ॥८।१।१७७। हे०॥

स्वर से परे अनादिभूत तथा असंयुक्त क, ग, च, ज, त, द, प, य, व— इन व्यंजनों का प्रायः लोप हो जाता है।

(ख) लुप्त व्यंजन के बाद यदि अ या आ शेष रहे तो लुप्त व्यंजन के स्थान पर य-श्रुति होती है। —देखिए अ. १. उद्ध० ५।

(ग) नावर्णात्पः ॥८।१।१७९। हे० ॥, पो वः ॥८।१।२३१। हे० ॥

अवर्ण से परे अनादि प का लोप नहीं होता है, अपितु उसके स्थान पर व हो जाता है। जैसे—शपथः = सवहो, कश्यपः = कासवो।

२. (क) ख-घ-थ-ध-भाम् ॥८।१।१८७। हे० ॥

स्वर से परे असंयुक्त अनादि ख, घ, थ, ध तथा भ को ह हो जाता है।

(ख) फो भ-हौ ॥८।१।२३६। हे० ॥

स्वर से परे असंयुक्त अनादि फ को भ एवं ह हो जाता है।

फ > भ, रेफः = रेभो, सफलम् = सभलं, सहलं।

३. टो डः, ठो ढः, डो लः, नो णः, बो वः ॥८।१।१९५, १९९, २०२, २२८, २३७। हे० ॥ (क्रमशः)

स्वर से परे असंयुक्त अनादि ट, ठ, ड, न तथा ब को क्रमशः ड, ढ, ल, ण तथा व हो जाता है।

श > स, देशः = देसो, वंशः = वंसो ।[१]
ष > स, कषायः = कसाओ, पुरुषः = पुरिसो ।[१]

## २.१ विशेष

(१) समस्त-पद में द्वितीय-पद के प्रारम्भिक व्यञ्जन को प्रारम्भिक एवं मध्यवर्ती—दोनों रूपों में माना जाता है।

सुखकरः = सुहकरो, सुहयरो; जलचरः = जलचरो, जलयरो ।[२]

(२) उपसर्गयुक्त पद के अनादि य को कहीं प्रारम्भिक एवं कहीं मध्यवर्ती माना जाता है।

संयमः = संजमो, अपयशः = अवजसो, प्रयोगः पओओ ।[३]

(३) कभी-कभी अव्ययों के प्रारम्भिक व्यञ्जनों के साथ मध्यवर्ती व्यञ्जनों की तरह व्यवहार किया जाता है।

अपि च = अवि अ, स च = सो अ, स पुनः = स उण ।[४]

## ३ अन्तिम

प्राकृत में हलन्त-पद नहीं होते हैं। अतः अन्तिम व्यञ्जन निम्नलिखित रूपों में बदल जाते हैं—

(१) अन्तिम व्यञ्जन > लोप, देवात् = देवा, पश्चात् = पच्छा ।[५]
(२) ,, ,, > अनुस्वार, साक्षात् = सक्खं, यत् = जं ।[६]
(३) ,, ,, > स्वरयुक्त व्यञ्जन, शरद् = सरओ, भिषक् = भिसओ, सरित् = सरिआ ।[७]

---

१. देखिये पृ० १३, उद्ध० ३।
२. समासे तु वाक्यविभक्त्यपेक्षया भिन्नपदत्वमपि विवक्ष्यते। तेन तत्र यथादर्शनम् उभयमपि भवति ॥८।१।१७७। हे० की वृत्ति ॥
३. बहुलाधिकारात् सोपसर्गस्यानादेरपि ॥८।१।२४५। हे० की वृत्ति ॥
४. क्वचिदादेरपि ।८।१।१७७। हे० की वृत्ति ॥
५. अन्त्यव्यंजनस्य ॥८।१।११।हे०॥

शब्दों के अन्तिम व्यञ्जन का लोप हो जाता है।
६. बहुलाधिकाराद् अन्यस्यापि व्यञ्जनस्य मकारः ॥८।१।२४। हे० की वृत्ति ॥
७. (क) स्त्रियामादविद्युतः ॥८।१।१५। हे०॥

विद्युत् शब्द को छोड़कर शेष हलन्त स्त्रीलिङ्ग शब्द के अन्तिम व्यञ्जन को आत्व हो जाता है।

(ख) शरदादेरत् ॥८।१।१८। हे० ॥

शरद् आदि शब्दों के अन्तिम व्यञ्जन को अत्व हो जाता है।

## ४. विसर्ग के परिवर्तन

अः > ओ, नरः = णरो, यशः = जसो ।[1]
इः > ई, मुनिः = मुणी, गिरिः = गिरी ।[2]
उः = ऊ, तरुः = तरू गुरुः = गुरू ।[2]
स्वर (अ, इ, उ को छोड़कर): = स्वर, रामाः = रामा, अलाबूः = अलाबू ।[3]

---

१. अतः सेर्डोः ॥८।३।२। हे० ॥
प्रथमा विभक्ति के एक वचन में सि (सु) को डो हो जाता है ।

२. अक्लीवे सौ ॥८।३।१९।हे०॥
नपुंसकलिङ्ग शब्दों को छोड़कर इकारान्त एवं उकारान्त शब्दों के सि (सु) (प्रथमा विभक्ति, एक वचन) प्रत्यय का लोप हो जाता है तथा इ तथा उ को दीर्घ हो जाता है ।

३. प्राकृत में जस् एवं शस् का लोप होने से, भिस् एवं भ्यस् के स्थान पर हि, हिं, हिँ तथा न्तो, दो, दु, हि, हिन्तो, सुन्तो, आदेश होने से और द्विवचन न होने से अ, इ, उ इन तीन स्वरों के अतिरिक्त अन्य स्वरों के बाद विसर्ग का अभाव स्वतः सिद्ध है ।—देखिए ८।३।४,९, १३१ आदि । हे०॥

# चौथा अध्याय

## संयुक्तव्यञ्जन-परिवर्तन

प्राकृत में समानवर्गीय व्यञ्जनों के मेल से बने संयुक्त-व्यञ्जन ही सामान्यतया उपलब्ध होते हैं।[1] अतः विभिन्नवर्गीय संयुक्त-व्यञ्जनों को प्राकृत में बदलते समय या तो उन्हें समानवर्गीय बना लिया जाता है, या फिर उन्हें किसी स्वर से विभक्त कर सरल-व्यञ्जनों में बदल दिया जाता है। अतः संयुक्त-व्यञ्जनों के परिवर्तन के लिए निम्नलिखित दो विधियों में से किसी एक का उपयोग किया जाता है।[2]

(१) समानीकरण
(२) स्वरभक्ति

### १ समानीकरण

विभिन्नवर्गीय दो व्यञ्जनों के मेल से बने संयुक्त-व्यञ्जन में से एक का लोप कर दिया जाता है तथा अवशिष्ट द्वितीय-व्यञ्जन को अनादि होने पर द्वित्व कर दिया जाता है। यदि अवशिष्ट अनादि व्यञ्जन हकारयुक्त (ख, घ, छ, झ आदि) हो तो उसे द्वित्व करने के पश्चात् प्रथम हकारयुक्त व्यञ्जन का हकार समाप्त कर दिया जाता है।[3]

---

१. विभिन्न वर्गीयव्यंजनों के मेल से वने संयुक्त-व्यंजनों मे से ण्ह, म्म, ल्ह या व्यंजन + र ही प्राकृत में पाये जाते हैं।

—देखिए पृ० २, उद्ध० ३।

२. Consequently most compound consonants are either assimilated or separated by a svara-bhakti vowel.

—I. P. p. 17(32)

३. (क) अनादौ शेषादेशयोर्द्वित्वम् ॥८।२।८९।हे० ॥

यदि शेष अथवा आदेश रूप से वर्ण शब्द के मध्य में हो तो उसे द्वित्व हो जाता है।

(ख) द्वितीयतुर्ययोरुपरि पूर्वः ॥८।२।९०।हे०॥

दो व्यञ्जनों के संयुक्त-व्यञ्जन में से किस (व्यञ्जन) का लोप किया जाय तथा किसे द्वित्व किया जाय—इसकी व्यवस्था व्यञ्जनों के बलाबल की दृष्टि से होती है। समान बलवाले व्यञ्जनों में से प्रथम-व्यञ्जन का लोप तथा अवशिष्ट द्वितीय-व्यञ्जन को द्वित्व कर दिया जाता है जब कि असमान बलवाले व्यञ्जनों में से हीन बलवाले व्यञ्जन का लोप एं अवशिष्ट अधिक बलवाले व्यञ्जन को द्वित्व कर दिया जाता है।[1] बल की दृष्टि से व्यञ्जनों का क्रम निम्नलिखित है[1]—

(क) वर्ग के प्रथम चार वर्ण (सर्वाधिक बलशाली)
(ख) अनुनासिक वर्ण (पूर्वोक्त वर्गों से निर्बल)
(ग) *ल, स, व, य, र,* (निर्बलतम तथा आपस में क्रमशः निर्बलतर)

## १.१ प्रारम्भिक

(१) शब्द के प्रारम्भ में (अवशिष्ट व्यञ्जन को द्वित्व न होने से) संयुक्त-व्यञ्जन नहीं पाये जाते हैं।[2]

क्षत्रियः = खत्तियो, ब्राह्मणः = बम्हणो, ध्वजः = धओ, त्यागी = चाई।

(२) किन्तु उक्त नियम के निम्न अपवाद हैं—

(क) शब्द के प्रारम्भ में ण्ह, म्ह, ल्ह तथा व्यञ्जन + र—ये संयुक्त-व्यञ्जन पाये जाते हैं।[3]

---

यदि वर्ग के द्वितीय तथा चतुर्थ वर्ण को द्वित्व होने का प्रसङ्ग हो तो द्वित्व रूप से क्रमशः प्रथम तथा तृतीय वर्ण होते हैं।

(ग) नाना वर्गों के संयुक्त-व्यञ्जनों की शेष ध्वनि में से पहला व्यञ्जन लुप्त हो जाता है और दूसरे व्यञ्जन का रूप धारण कर उसमें मिल जाता है। किन्तु हकार-युक्त वर्ण अपने वर्ग के अपने से पहले अक्षर को अपने में मिला लेते हैं। इसलिए वे अपना द्वित्व रूप इस प्रकार बना लेते हैं—क्ख, ग्घ, च्छ, ज्झ, ट्ठ, ड्ढ, त्थ, द्ध, प्फ तथा ब्भ

—पि० प्रा० पारा नं० २७० एवं १८५।

१. I. P. p. 17 (33.).

२. कारण, शब्द के आदि में स्थित शेष या आदेश रूप वर्ण को द्वित्व नहीं होता है।—देखिए पृ० १५, उद्ध० ३ (क)।

३. देखिए ८।२।७४—७६ एवं ८०। है०॥

स्नानम् = ण्हाणं, स्मः = म्हो, ह्रसति = ल्हसइ, ह्रदः = द्रहो ।

(ख) समस्त-पद में द्वितीय-पद के प्रारम्भ में संयुक्त-व्यञ्जन विकल्प से पाये जाते हैं ।[1]

नदीग्रामः = नइग्गामो, नइगामो; देवस्तुतिः = देवत्थुई, देवथुई ।

## १.२ मध्यवर्ती[2]

(विशेष—४.१.२ में व्यञ्जन पद से वर्ग के प्रथम चार वर्ण एवं अनुनासिक पद से वर्ग के अन्तिम वर्ण अभिप्रेत हैं ।)

(१) व्यञ्जन + व्यञ्जन = प्रथम व्यञ्जन का लोप+द्वितीय व्यञ्जन को द्वित्व ।

उत्पलम् = उप्पलं, शब्दः = सद्दो, प्राग्भारः = पब्भारो, उद्घातम् = उग्घातं ।

अपवाद—

व्यञ्जन+व्यञ्जन = प्रथम व्यञ्जन को द्वित्व+द्वितीय व्यञ्जन का लोप ।[3]

शक्तः = सक्को, मुक्तः = मुक्को ।

(२) व्यञ्जन+अनुनासिक = व्यञ्जन को द्वित्व+अनुनासिक का लोप ।

अग्निः = अग्गी, युग्मम् = जुग्गं, नग्नः = नग्गो ।

(३) (क) व्यञ्जन+अन्तःस्थ = व्यञ्जन को द्वित्व+अन्तःस्थ का लोप ।

शक्यः = सक्को, उग्रः = उग्गो, विप्लवः = विप्पवो, पक्वः = पक्को, चत्वारि = चत्तारि, ऊर्ध्वम् = उद्धं ।

(ख) दन्त्य-वर्ण+य = तालव्य-वर्ण का आदेश एवं द्वित्व ।[4]

अत्यन्तम् = अच्चन्तं, नेपथ्यम् = णेवच्छं, अद्य = अज्ज, मध्यम् = मज्झं ।

---

१. समासे वा ॥८।२।९७। हे० ॥
समस्त-पद में द्वितीय-पद के प्रारम्भ में स्थित शेष या आदेश रूप वर्णों को विकल्प से द्वित्व होता है ।

२. शब्द के मध्यवर्ती संयुक्त-व्यञ्जनों का समानीकरण सामान्यतया समानीकरण की विधि (पृ० १५) के अनुसार ही होता है । जहाँ पर जो विशेषता होगी, वहाँ उसे ही टिप्पणी के रूप में स्पष्ट किया जायगा ।

३. शक्त-मुक्त-दष्ट-रुग्ण-मृदुत्वे को वा ॥८ २।२।हे० ॥
सूत्रोक्त शब्दों के संयुक्त-व्यञ्जनों को विकल्प से क होता है ।

४. (क) त्यथ्यद्यां चछजाः ॥३।२७। वर० ॥
त्य, थ्य तथा द्य को क्रमशः च, छ तथा ज हो जाता है ।

(ग) दन्त्य-वर्ण+व = तालव्य-वर्ण का आदेश (कहीं कहीं) एवं द्वित्व।[1]

चत्वरम् = चच्चरं, पृथ्वी = पिच्छी, विद्वान् = विज्जं, बुद्ध्वा = बुज्झा।

(४) व्यञ्जन+ऊष्म (श, ष, स)

= छ का आदेश एवं द्वित्व।[2]

अप्सरा = अच्छरा मक्षिका = मच्छिआ, उत्साहः = उच्छाहो।

= ख का आदेश एवं द्वित्व।[2]

शिक्षा = सिक्खा, मक्षिका = मक्खिआ, भिक्षा = भिक्खा।

= झ का आदेश एवं द्वित्व।[2]

प्रक्षीणं = पज्झीणं, क्षीयते = झिज्जइ।

अपवाद—

= स्स, उत्सवः = उस्सवो उच्छ्वासः = उस्सासो।[3]

---

(ख) ध्यह्योर्झः ॥३।२८। वर० ॥
ध्य तथा ह्य का झ होता है।

(ग) दन्त्य-वर्णों के साथ य् तव मिलता है जब वह पहले अपने से पहले आनेवाले दन्त्य-वर्ण को तालव्य बना देता है।
—देखिए पि० प्रा० पारा नं० २८०।

१. त्व-थ्व-द्व-ध्वां च-छ-ज-झाः क्वचित् ॥८।२।१५। हे० ॥
कहीं-कहीं त्व, थ्व, द्व तथा ध्व को क्रमशः च, छ, ज तथा झ हो जाता है।

२. (क) क्षः खः क्वचित्तु छझौ ॥८।२।३। हे० ॥
क्ष को ख होता है पर कहीं-कहीं छ तथा झ भी होते हैं।

(ख) ह्रस्वात् थ्य-श्च-त्स-प्सामनिश्चले ॥८।२।२१। हे० ॥
ह्रस्व-स्वर से परे थ्य, श्च, त्स तथा प्स को छ होता है किन्तु निश्चल शब्द के श्च को नहीं होता है।

३. यदि समस्त-पद में प्रथम-पद के अन्त में त् हो तथा द्वितीय-पद के आदि में श या स हो तो वहाँ त्स या त्श को स्स हो जाता है।
—देखिए पि० प्रा० पारा नं० ३२७ अ।

(५) अनुनासिक + व्यञ्जन = (क) अनुस्वार+व्यञ्जन
(ख) व्यञ्जन के वर्ग का अनुनासिक वर्ण + व्यञ्जन।[1]
पङ्कः = पंको; पङ्को लाञ्छनम् = लंछणं, लञ्छणं; षण्ढः = संढो, सण्ढो; चन्द्रः = चंदो, चन्दो।

(६) अनुनासिक+अनुनासिक
(क) ङ्म, ण्म = अनुस्वार+म, पराङ्मुखः = परंमुहो, दिङ्मुखः = दिंमुहो, षण्मुखः = छंमुहो।[2]
(ख) न्म = म्म, उन्मुख = उम्मुहो, जन्म = जम्मं।[3]
(ग) म्न = ण्ण, निम्नगा = णिण्णआ, प्रद्युम्नः = पज्जुण्णो।[4]

(७) अनुनासिक+अन्तःस्थ = अनुनासिक वर्ण को द्वित्व+अन्तःस्थ का लोप।
हिरण्यं = हिरण्णं, मन्ये = मण्णे, अन्वेषणम् = अण्णेसणं, कन्या = कण्णा।

(८) अनुनासिक+ऊष्म (श, ष, स ह) = अनुस्वार + स।
सम्+शुद्धिः = संसुद्धी, संहारः = संहारो, भ्रंशः = भंसो।

(९) (क) अन्तःस्थ + व्यञ्जन = अन्तःस्थ का लोप+व्यञ्जन को द्वित्व।
मूर्खः = मुक्खो, अर्कः = अक्को, विकल्पः = विअप्पो, अल्पम् = अप्पं।
(ख) र+दन्त्य-वर्ण = मूर्धन्य-वर्ण का आदेश एवं द्वित्व।[5]
चक्रवर्ती = चक्कवट्टी, अर्थः = अट्ठो, गर्दभः = गड्डहो, अर्धम् = अड्ढं।

---

१. वर्गेऽन्त्यो वा ॥८।१।३०। हे० ॥
वर्ग के वर्ण परे रहते अनुस्वार को उसी वर्ग का अन्तिम वर्ण विकल्प से हो जाता है।

२. ङ-ञ-ण-नो व्यञ्जने ॥८।१।२५।हे० ॥
ङ, ञ, ण तथा न को व्यञ्जन परे रहते अनुस्वार होता है।

३. न्मो मः ॥८।२।६१।हे० ॥
न्म को म हो जाता है।

४. म्नज्ञोर्णः ॥८।२।४२। हे० ॥
म्न तथा ज्ञ को ण आदेश होता है।

५. (क) र्तस्याधूर्तादौ ॥८।२।३०। हे०॥
धूर्त आदि शब्दों को छोड़कर अन्य शब्दों में स्थित र्त को ट होता है।
धूर्त आदि शब्द—

(१०) अन्तःस्थ+अनुनासिक = अन्तःस्थ का लोप+अनुनासिक को द्वित्व ।
सौवर्णिकः = सुवण्णिओ, कल्मषम् = कम्मसं कर्णः = कण्णो ।

(११) अन्तःस्थ + अन्तःस्थ = निर्बल अन्तःस्थ का लोप+सबल अन्तःस्थ को द्वित्व ।
दुर्लभः = दुल्लहो, सर्वः = सव्वो, काव्यम् = कव्वं, आर्य ! = अज्ज, शल्यम् = सल्लं ।

(१२) अन्तःस्थ+ स, ष, श = अन्तःस्थ का लोप+स को द्वित्व ।
वर्षति = वस्सदि, हर्षणम् = हस्सणं ।

(१३) ऊष्म (श, ष, स)+व्यञ्जन (वर्ग का प्रथम वर्ण) = ऊष्म का लोप+व्यञ्जन को हकारयुक्त करके द्वित्व ।[1]

---

धूर्तार्तकीर्तिसंवर्तिवार्ताकार्तिकमूर्तयः ।
कर्तरीकीर्तनावर्तिवर्तमानमुहूर्तकाः ।
निर्वर्त्योद्वर्त्यमूर्ताश्च कर्तृभर्तृमुखास्तथा ॥ —३।२७।मा० की वृत्ति ।

(ख) स्त्यान-चतुर्थार्थे वा ॥८।२।३३। हे०॥
स्त्यान, चतुर्थ एवं अर्थ शब्दों के संयुक्त-व्यञ्जनों को विकल्प से ठ हो जाता है ।

(ग) गर्दभादौ र्दः ॥३।३० । मा० ॥
गर्दभ आदि शब्दों के र्द का ड हो जाता है ।
गर्दभ आदि शब्द—
गर्दभसंमर्दौ विच्छर्दिवितर्दी कपर्दविच्छर्दौ ॥

—३।३०।मा० की वृत्ति ॥

(घ) श्रद्धर्द्धि-मूर्धार्धेन्ते वा ॥८।२।४१।हे० ॥
सूत्रोक्त शब्दों के संयुक्त-अक्षरों को विकल्प से ढ हो जाता है ।

(ङ) जिस वर्ण समूह में र रेफ रूप में व्यञ्जन के पहले आता है उसमें दन्त्य-वर्णों के स्थान पर बहुधा मूर्धन्य-वर्ण आ जाते हैं । यह ध्वनि-परिवर्तन विशेषतः अर्धमागधी में होता है ।

—पि० प्रा० पारा नं० २८९ ।

१. (क) ष्कस्कक्षां खः । श्चत्सप्सां छः । ष्टस्य ठः । स्तस्य थः । ष्पस्य फः । स्पस्य सर्वत्र स्थितस्य ॥३।२९,४०,१०,१२,३५,३६ (क्रमशः) । वर० ॥
ष्क, स्क, क्ष को ख, श्च, त्स; प्स को छ, ष्ट को ठ, स्त को थ तथा ष्प एवं स्प को फ हो जाता है ।

(ख) देखिए पि० प्रा० पारा नं० ३०१-३०६ एवं ३११ ।

पुष्करम् = पोक्खरं, आश्चर्यम् = अच्छरिअं, दृष्टिः = दिट्ठी, अस्ति = अत्थि, पुष्पम् = पुप्फं।

(१४) ऊष्म+अनुनासिक या ल = अनुनासिक या ल+ह।[1]
ग्रीष्मः = गिम्हो, अस्मादृशः = अम्हारिसो, प्रश्नः = पण्हो, वह्नि = वण्ही, ब्राह्मणः = बम्हणो, प्रह्लादः = पल्हाओ।

(१५) ऊष्म (श, ष, स)+अन्तःस्थ (ल को छोड़कर) = स (ऊष्म) को द्वित्व+अन्तःस्थ का लोप।
अश्वः = अस्सो, अवश्यम् = अवस्सं, मनुष्यः = मणुस्सो, सहस्रम् = सहस्सं।

(१६) ऊष्म(श, ष, स)+ऊष्म (श, ष, स) = स्स।
निश्शरणम् = णिस्सरणं, दुश्शासनः = दुस्सासणो, दुश्शीलम् = दुस्सीलं।

(१७) विसर्ग + क, ख, प, फ = विसर्ग का लोप+क, ख, प, फ को द्वित्व।[2]
अन्तःकरणम् = अन्तक्करणं, दुःखम् = दुक्खं, अन्तःपातः = अन्तप्पाओ, दुःफलम् = दुप्फलं।

## २ विशिष्ट संयुक्त-व्यञ्जन[3]

(१) क्म > प्प, रुक्मिणी = रुप्पिणी।

(२) ड्म > म्प, कुड्मलम् = कुम्पलं।

---

१. (क) पक्ष्म-श्म-ष्म-स्म-ह्मां म्हः ॥८।२।७४। हे०॥
पक्ष्म शब्द के संयुक्त-व्यञ्जन को तथा श्म, ष्म, स्म एवं ह्म को मकार युक्त हकार हो जाता है।

(ख) सूक्ष्म-श्न-ष्ण-स्न-ह्न-ह्ण-क्ष्णां ण्हः। ८।२।७५। हे०॥
सूक्ष्म शब्द के संयुक्त-व्यञ्जन को एवं श्न, ष्ण, स्न, ह्न, ह्ण तथा क्ष्ण को ण्ह हो जाता है।

(ग) ह्लो ल्हः ॥८।२।७६। हे०॥
ह्ल के स्थान पर ल्ह हो जाता है।

२. क, ख, प तथा फ के पूर्व आनेवाले विसर्ग को स हो जाता है। तत्पश्चात् समानीकरण की विधि (पृ० १५) के अनुसार उसमें परिवर्तन हो जाता है।

३. देखिए (१) तथा (२) ८।२।५२। हे०॥, (३) ८।२।४२। हे०॥, (४) ८।२।५१ हे०॥, (५) ८।२।२४। हे०॥, (६) ८।२।७०-७१। हे०॥, (७) ८।२।३२। हे०॥, (८) ८।२।२६। हे०॥, (९) ८।२।६३। हे०॥

(३) ज्ञ > ण (शब्द के प्रारम्भ में), ण्ण (शब्द के मध्य में); ज्ञानम् = णाणं, विज्ञानम् = विण्णाणं।

(४) त्म > प्प, आत्मा = अप्पा।

(५) य्य, र्य > ज्ज, शय्या = सेज्जा, भार्या = भज्जा।

(६) र्ष, ष्प > ह, कार्षापणः = काहावणो, बाष्पः बाहो।

(७) स्थ > ट्ठ, अस्थिः = अट्ठी।

(८) ह्य > ज्झ, गुह्यम् = गुज्झं।

(९) र्य > र, तूर्यम् = तूरं, सौन्दर्यम् = सुन्देरं।

## ३ स्वरभक्ति[1]

संयुक्त-व्यञ्जन में यदि एक व्यञ्जन अन्तःस्थ या अनुनासिक हो तो उन्हें स्वर के द्वारा विभक्त कर सरल बना दिया जाता है। विभक्त करनेवाला स्वर अ, इ, ई, तथा उ में से कोई एक होता है।

(१) अ से विभक्त—

क्ष्मा = छमा, रत्नम् = रयणं, स्नेहः = सणेहो, अग्निः = अगणी।[2]

(२) इ से विभक्त—

गर्हा = गरिहा, श्री = सिरी, क्रिया = किरिया, आदर्शः = आयरिसो, वर्षशतम् = वरिससयं, हर्षः = हरिसो, श्लेषः = सिलेसो, श्लोकः = सिलोओ, स्याद् = सिया, स्वप्नः = सिविणो।[3]

---

१. प्राकृत में संयुक्त-व्यञ्जन स्वरभक्ति की सहायता से अलग कर दिये जाते हैं तथा जब वे सरल-व्यञ्जनों के रूप में आ जाते हैं तब सरल-व्यञ्जन परिवर्तन के नियमों के अनुसार उनमें परिवर्तन हो जाता है। यह स्वरभक्ति तब दिखाई देती है जब एक व्यञ्जन य, र, ल या अनुस्वार अथवा अनुनासिक हो। स्वरभक्ति की ध्वनि अनिश्चित थी।

—पि० प्रा० पारा नं. १३०।

२. (क) क्ष्मा-श्लाघा-रत्नेन्त्यव्यञ्जनात् ॥८।२।१०१। हे० ॥

सूत्रोक्त शब्दों में स्थित संयुक्त-व्यञ्जन के अन्तिम व्यञ्जन के पूर्व अ (का आगम) हो जाता है।

(ख) स्नेहाग्न्योर्वा ॥८।२।१०२। हे० ॥

सूत्रोक्त शब्दों के संयुक्त-व्यञ्जन अ से विभक्त हो जाते हैं।

३. (क) र्ह-श्री-ह्री-कृत्स्न-क्रिया-दिष्ट्यास्वित् ॥८।२।१०४। हे० ॥

सूत्रोक्त संयुक्त-व्यञ्जनों में स्थित अन्तिम व्यञ्जन के पूर्व इ (का आगम) हो जाता है।

(३) ई से विभक्त—

ज्या = जीआ ।[1]

(४) उ से विभक्त—

पद्मम् = पउमं, छद्मम् = छउमं, तन्वी = तणुई, पृथ्वी = पुहुवी, श्वः = सुवे, स्वे = सुवे ।[2]

---

(ख) र्श-र्ष-तप्त-वज्रे वा ॥८।२।१०५। हे० ॥

सूत्रोक्त संयुक्त-व्यञ्जन कभी-कभी इ से विभक्त हो जाते हैं ।

(ग) लात् ॥८।२।१०६ । हे० ॥

संयुक्त-व्यञ्जन में अन्तिम व्यञ्जन के रूप में स्थित ल के पूर्व इ (का आगम) हो जाता है ।

(घ) स्याद्-भव्य-चैत्य-चौर्यसमेषु यात् ॥८।२।१०७। हे० ॥

सूत्रोक्त शब्दों में स्थित संयुक्त-व्यञ्जनों के य के पूर्व इ (का आगम) हो जाता है ।

(ङ) स्वप्ने नात् ॥८।२।१०८। हे० ॥

स्वप्न शब्द में न के पूर्व इ (का आगम) हो जाता है ।

१ ज्यायामीत् ॥८।२।११५। हे० ॥

ज्या शब्द के अन्तिम व्यञ्जन के पूर्व ई(का आगम) हो जाता है ।

२ (क) पद्म-छद्म-मूर्ख-द्वारे वा ॥८।२।११२। हे० ॥

सूत्रोक्त शब्दों मे स्थित संयुक्त-व्यञ्जनों के अन्तिम व्यञ्जनों के पूर्व विकल्प से उ (का आगम) हो जाता है ।

(ख) तन्वीतुल्येषु ॥८।२।११३। हे० ॥

तन्वी आदि शब्दों में स्थित संयुक्त-व्यंजन के अन्तिम व्यंजन के पूर्व उ (का आगम) हो जाता है ।

तन्वी आदि शब्द :—

तन्वी लघ्वी मृद्वी पद्वी साध्वी च गुर्वी च ।
पूर्वी च बह्वचशिश्वी पृथ्वी चेत्यादयः प्रोक्ताः ॥

— ३।६४।मा० की वृत्ति ॥

(ग) एकस्वरे श्वः स्वे ॥८।२।११४।हे०॥

एक स्वर वाले पद श्वस् तथा स्व में स्थित संयुक्त-व्यंजन के अन्तिम व्यंजन के पूर्व उ (का आगम) हो जाता हैं ।

# पाँचवाँ अध्याय
## सन्धि-प्रकरण

प्राकृत में सन्धि की व्यवस्था वैकल्पिक है, नित्य नहीं।[1] सन्धि के नियमों के आधार पर उसे पांच भागों में विभक्त किया जा सकता है। वे इस प्रकार हैं—

१. स्वर-सन्धि, २. प्रकृतिभाव, ३. उद्वृत्तस्वर-सन्धि, ४. अव्यय-स्वर-सन्धि, ५. व्यञ्जन-सन्धि।

### १ स्वर सन्धि

१.१ सवर्ण स्वर[2]

(१) अवर्ण+अवर्ण = आ।
णर+अहिवा = णराहिवा (नराधिपाः), विसम+आयवो = विसमायवो (विषमातपः)।

(२) इवर्ण+इवर्ण = ई।
दहि+ईसरो = दहीसरो (दधीश्वरः), रयणी+ईसो = रयणीसो (रजनीशः)।

(३) उवर्ण + उवर्ण = ऊ।
साउ + उअयं = साऊअयं (स्वादूदकम्), भाणु+उवज्झायो = भाणूवज्झायो (भानूपाध्यायः)।

१.२ असवर्ण स्वर

(१) अवर्ण+इवर्ण (असंयुक्त-व्यञ्जन के पूर्व) = ए।[3]
वास+इसी = वासेसी (व्यासर्षिः), रामा+इअरो = रामेअरो (रामेतरः)।

(२) अवर्ण + इवर्ण (संयुक्त-व्यञ्जन के पूर्व) = इ।[4]
गअ+इंदो = गइंदो (गजेन्द्रः), णर+इंदो = णरिंदो (नरेन्द्रः)।

---

१. पदयोः सन्धिर्वा ॥८।१।५।हे०॥
संस्कृत में प्रचलित सन्धि प्राकृत में विकल्प से होती है।

२. पि. प्रा. पारा नं० १४८।

३. वही, १४९।

४. वही, १५०।

(३) अवर्ण + उवर्ण (असंयुक्त-व्यञ्जन के पूर्व) = ओ ।
गूढ+उअरं = गूढोअरं (गूढोदरम्), साहीण+उवाआ = साहीणोवाआ (स्वाधीनोपाया) ।

(४) अवर्ण+उवर्ण (संयुक्त-व्यञ्जन के पूर्व) = उ ।
कण्ण + उप्पलं = कण्णुप्पलं (कर्णोत्पलम्), रयण + उज्जलं = रयणुज्जलं (रत्नोज्ज्वलम्) ।

(५) अवर्ण+ए = ए ।[१]
गाम+एणी = गामेणी (देशी शब्द), तहा+एअ = तहेअ (तथैव) ।

(६) अवर्ण+ओ = ओ ।[१]
जल+ओहो = जलोहो (जलौघः), मट्टिआ+ओलित्तं = मट्टिओलित्तं (मृत्तिकावलिप्तम्) ।

(७) स्वर+स्वर = स्वरलोप+स्वर ।[२]
तिअस + ईसो = तिअसीसो (त्रिदशेशः) णीसास + ऊसासा = णीसासूसासा (निःश्वासोच्छ्वासौ) ।

## २ प्रकृति-भाव

प्राकृत के स्वरों में, कुछ परिस्थितियों में, सन्धि न होकर, उनकी यथास्थिति रह जाती है । वे परिस्थितियाँ निम्नलिखित हैं :—

(१) इवर्ण+स्वर (इवर्ण को छोड़कर) = यथास्थिति ।[३]
णहप्पहावलि+अरुणो = णहप्पहावलि अरुणो (नखप्रभावल्यरुणः) जइ+एवं = जइ एवं (यद्येवम्), न वेरिवग्गे वि+अवयासो = न वेरिवग्गे वि अवयासो (न वैरिवर्गेप्यवकाशः) ।

(२) उवर्ण+स्वर (उवर्ण को छोड़कर) = यथास्थिति ।[३]
सु+अलंकियं = सुअलंकियं (स्वलङ्कृतम्), वहु+अवऊढो = वहु-अवऊढो (वधूपगूढः) ।

(३) एवर्ण या ओवर्ण+स्वर = यथास्थिति ।[४]

---

१. वही, १५३ तथा पृ० २५ उद्ध०-२ ।

२. लुक् ।।८।१।१०।हे०।।
स्वर परे रहते स्वर का लोप होता है ।

३. न युवर्णस्यास्वे ।।८।१।६।हे०।।
यदि इवर्ण तथा उवर्ण के आगे असवर्ण-स्वर आये तो उनमें सन्धि नहीं होती है ।

४. एदोतोः स्वरे ।।८।१।७।हे०।।
ए तथा ओ के बाद स्वर-वर्ण होने पर उनमें सन्धि नहीं होती है ।

वणे + अडइ = वणे अडइ (वनेऽटति), अहो+अच्छरिअं = अहो-अच्छरिअं (अहो आश्चर्यम्), देवीए+एत्थ = देवीए एत्थ (देव्या अत्र), एओ + एत्थ = एओ एत्थ (एकोऽत्र)।

(४) क्रियापद का स्वर+स्वर = यथाथिति।[1]
होइ+इह = होइ इह (भवतीह)।

: उद्वृत्तस्वर-सन्धि

व्यञ्जन के लुप्त हो जाने पर जो स्वर बचा रहता है, उसे उद्वृत्तस्वर कहते हैं।[2] उद्वृत्तस्वरों के विषय में सन्धि की व्यवस्था इस प्रकार है—

प्रमुख नियम

स्वर + उद्वृत्तस्वर = स्वर + उद्वृत्तस्वर (यथास्थिति)।[3]
वरा + आ = वराआ (वराका:), क + आव+आरो = कओवआरो (कृतोपकार:), का + अव्वं = काअव्वं (कर्त्तव्यम्), तर+इ = तरइ (तरति)।

अपवाद

(१) अवर्ण, इवर्ण, उवर्ण+सवर्ण (उद्वृत्त) स्वर = दीर्घ।[4]
उद्धा+अइ = उद्धाइ (उद्धावति), साल+आहणो = सालाहणो (शातवाहन:), बि+इओ = बीओ (द्वितीय:), सि+इया = सीया (शिविका) उ+उम्बरो = उम्बरो (उदुम्बर:)।

(२) अवर्ण+इवर्ण (उद्वृत्तस्वर) = ए।[4]
थ + इरो = थेरो (स्थविर:), म + इहरो = मेहरो (मतिधर:)।

(३) अवर्ण + उवर्ण (उद्वृत्तस्वर) = ओ।[5]
म + ऊरो = मोरो (मयूर:), च+उद्दसी = चोद्दसी (चतुर्दशी), च+उग्गुणो = चोग्गुणो (चतुर्गुण:)।

---

१. त्यादे: ॥८।१।९।हे०॥
क्रियापद के अन्तिम स्वर के बाद स्वर आने पर उनमें सन्धि नहीं होती हैं।

२. व्यंजन संयुक्त: स्वरो व्यंजने लुप्ते योऽवशिष्यते स उद्वृत्त इहोच्यते ॥८।१।८।हे० की वृत्ति ॥

३. स्वरस्योद्वृत्ते ॥८।१।८।हे०॥
स्वर से परे उद्वृत्तस्वर होने पर उनमें सन्धि नहीं होती है।

४. पि. प्रा. पारा नं. १५७, १५९।

५. वही, १५८।

(४) अवर्ण (प्रथम-पद का अन्तिम स्वर) + असवर्ण स्वर (द्वितीय-पद का प्रारम्भिक उद्वृत्तस्वर) = अवर्ण का लोप+असवर्ण स्वर।[1]
राअ + उलं = राउलं (राजकुलम्), वाअ+उत्तो = वाउत्तो (वातपुत्रः)

## ४ अव्ययस्वर-सन्धि

(१) (क) स्वर+अपि = स्वर+वि।[2]
केण+अपि = केण वि, केणावि (केनापि); सुयणा+अपि = सुयणावि (सुजना अपि); को+अपि = को वि (कोऽपि)।

(ख) अनुस्वार+अपि = अनुस्वार+पि।[2]
मरणं + अपि = मरणं पि (मरणमपि), तं+अपि = तं पि (तमपि, तदपि), किं+अपि = किं पि (किमपि)।

(२) (क) स्वर+इति = स्वर (ह्रस्व)+त्ति।[3]
तहा+इति = तहत्ति (तथेति), नत्थि+इति = नत्थि त्ति (नास्तीति), दीसइ+इति = दीसइ त्ति (दृश्यत इति)।

(ख) अनुस्वार+इति = अनुस्वार+ति।[3]
किं+इति = किं ति (किमिति), दिट्ठं+इति = दिट्ठं ति (दृष्टमिति), पढमं+इति = पढमं ति (प्रथममिति)।

(३) (क) स्वर+इव = स्वर + व्व।[4]
सोणारतुला+इव = सोणारतुल व्व (सुवर्णकारतुलेव), चन्दो+इव = चन्दो व्व (चन्द्र इव), दासा+इव = दासा व्व (दासा इव)।

(ख) अनुस्वार+इव = अनुस्वार + व।[4]

---

१. वही, १६०।

२. (क) पदादपेर्वा ॥८।१।४१।हे०॥
पद से परे आदि के अ का लोप हो जाता है।

(ख) ध्वनिबल की हीनता के प्रभाव से अव्यय बहुधा आरम्भ के स्वर का लोप कर देते हैं। स्वर के बाद अपि का शेष पि वि में बदल जाता है।

—पि. प्रा. पारा नं. १३५।

३. इतेः स्वरात् तश्च द्विः ॥८।१।४२।हे०॥
पद से परे इति के इकार का लोप हो जाता है तथा अवशिष्ट ति यदि स्वर से परे हो तो उसे त्ति हो जाता है।

४. पि. प्रा. पारा नं. ९२, १३५।

रिणं + इव = रिणं व ( ऋणमिव ), गोट्ठं + इव = गोट्ठं व (गोष्ठमिव), गेहं + इव = गेहं व ( गृहमिव ) ।

(४) त्यदादि या अव्यय + अव्यय या त्यदादि = द्वितीय-पद के आदि स्वर का लोप ।[1]

अम्हे+एत्थ = अम्हेत्थ ( वयमत्र ) जइ+इमा = जइमा (यदीयम्) जइ+अहं = जइहं ( यद्यहम् ) ।

(५) इवर्ण या उवर्ण ( उपसर्ग का अन्तिम स्वर )+स्वर = सन्धि (संस्कृत के अनुसार, तत्पश्चात् संयुक्त-व्यञ्जन में नियमानुसार परिवर्तन ) ।[2]

अति+अन्तं = अत्यन्तं = अच्चन्तं ( अत्यन्तम् ), अभि+आगओ = अभ्यागओ = अब्भागओ ( अभ्यागतः ), अणु + एसइ = अण्वेसइ = अण्णेसइ ( अन्वेषति ) ।

## ५ व्यञ्जन-सन्धि

(१) पद का अन्तिम म् = अनुस्वार ।[3]

जलम् = जलं ( जलम् ) गिरिम् = गिरिं ( गिरिम् ) ।

(२) पद का अन्तिम म्+स्वर = अनुस्वार ( विकल्प से ) ।[4]

उसभम्+अजिअं = उसभं अजिअं, उसभमजिअं ( ऋषभमजितम् )

(३) ङ्, ञ्, ण्, न्+व्यञ्जन = अनुस्वार + व्यञ्जन ।[5]

पराङ्+मुहो = परंमुहो ( पराङ्मुखः ) कञ्+चुओ = कंचुओ ( कञ्चुकः ), सण्+मुहो = छंमुहो ( षण्मुखः ) सन्+झा = संझा ( सन्ध्या ) ।

---

१. त्यदाद्यव्ययात् तत्स्वरस्य लुक् ॥८।१।४०।है०॥
त्यदादि तथा अव्यय से परे त्यदादि तथा अव्यय के प्रथम स्वर का प्रायशः लोप हो जाता है ।

२. पि. प्रा. पारा नं. १५५ ।

३. मोनुस्वारः ॥८।१।२३।है०॥
शब्द के अन्तिम मकार को अनुस्वार होता है ।

४. वा स्वरे मश्च ॥८।१।२४।है०॥
स्वर परे रहते शब्द के अन्तिम मकार को अनुस्वार विकल्प से होता है ।

५. ङ-ञ-ण-नो व्यंजने॥८।१।२५।है०॥
सूत्रोक्त व्यंजनों को व्यंजन परे रहते अनुस्वार हो जाता है ।

(४) अनुस्वार+वर्गीय व्यञ्जन = तद्वर्गीय पञ्चम व्यञ्जन+वर्गीय व्यञ्जन ( विकल्प से ) ।[1]

पं+को = पङ्को, पंको (पङ्कः), लं+छणं = लञ्छणं, लंछणं (लाञ्छनम्) सं+ढो = सण्ढो, संढो (षण्ढः), चं+दो = चन्दो, चंदो (चन्द्रः), आरं+भो = आरम्भो, आरंभो ( आरम्भः ) ।

(५) अनुस्वार का आगम[2]

(क) वक्रम् = वंकं, मनःशिला = मणंसिला, उपरि = उवरिं ।

(ख) कृत्वा = काऊणं, काऊण, कालेन = कालेणं, कालेण, वीरेषु = वीरेसुं, वीरेसु ।

(६) म का आगम ( विकल्प से ) ।[3]

एकैकम् = एक्कमेक्कं, अङ्गे अङ्गे = अङ्गमङ्गम्मि ।

(७) अनुस्वार का लोप ।[4]

(क) विंशतिः = वीसा, त्रिंशत् = तीसा ।

(ख) मांसम् = मासं, मंसं; सिंहः = सीहो, सिंघो ।

---

१. वर्गेऽन्त्यो वा ॥८।१।३०।हे०॥
वर्गीय व्यंजन परे रहते अनुस्वार को तत्तद्वर्ग का अन्तिम व्यंजन हो जाता है ।

२. (क) वक्रादावन्तः ॥८।१।२६।हे०॥
वक्रादि शब्दों के प्रथम, द्वितीय या तृतीय स्वर के अन्त में अनुस्वार आगम के रूप में होता है ।

(ख) क्त्वा–स्यादेर्ण–स्वोर्वा ॥८।१।२७।हे०॥
क्त्वा तथा स्यादि प्रत्ययों के ण एवं सु के आगे विकल्प से अनुस्वार का आगम होता हैं ।

३. वीप्स्यात्स्यादेर्वीप्स्ये स्वरे मो वा ॥८।३।१।हे०॥
वीप्सार्थक पद से परे स्यादि (स्वादि) प्रत्यय के स्थान पर स्वरादि वीप्सार्थक पद परे रहते विकल्प से म् होता है ।

४. विंशत्यादेर्लुक् ॥मांसादेर्वा ॥८।१।२८–२९।हे०॥
विंशति आदि शब्दों के अनुस्वार का लोप हो जाता है । मांस आदि शब्दों के अनुस्वार का लोप हो जाता है ।

## छठवाँ अध्याय

# कृत्प्रत्यय

## १ वर्तमानकृदन्त

(१) संस्कृत-प्रत्यय शतृ, शानच् में से प्रत्येक के स्थान पर धातु में न्त माण प्रत्यय जोड़ने पर वर्तमान-कृदन्त के रूप बनते हैं।[1] स्त्रीलिङ्ग में न्त एवं माण के साथ या केवल ई प्रत्यय जुड़ता है।[2]

(२) न्त, माण तथा ई प्रत्यय के पूर्ववर्ती अ को विकल्प से ए हो जाता है।[3]

### १.१ कर्तृवाच्य वर्तमान-कृदन्त :—

| पुं० | नपुं० | स्त्री० |
|---|---|---|
| | हस धातु | |
| हसन्तो, हसमाणो | हसन्तं, हसमाणं | हसन्ती, हसेन्ती, हसमाणी |
| हसेन्तो, हसेमाणो | हसेन्तं, हसेमाणं | हसेमाणी, हसई, हसेई |
| | हो (भू) धातु | |
| होन्तो, होमाणो | होन्तं, होमाणं | होन्ती, होमाणी, होई |

### १.२ कर्मवाच्य वर्तमान-कृदन्त :—

| | | |
|---|---|---|
| हसीअन्तो, हसीअमाणो | हसीअन्तं, हसीअमाणं | हसीअन्ती, हसीअमाणी, |
| हसिज्जन्तो, हसिज्जमाणो | हसिज्जन्तं, हसिज्जमाणं | हसिज्जन्ती, हसिज्जमाणी हसीअई, हसिज्जई। |

---

१. शत्रानशः ॥८।३।१८१ ।हे० ॥
शतृ तथा आनश् (शानच्) को न्त एवं माण आदेश होते हैं।

२. ई च स्त्रियाम् ॥८।३।१८२ हे० ॥
स्त्रीलिङ्ग में शतृ तथा आनश् (शानच्) को ई होता है। चकार से न्त एवं माण प्रत्यय भी होते हैं।

३. वर्तमाना-पञ्चमी-शतृषु वा ॥८।३।१५८। हे० ॥
वर्तमान काल, पञ्चमी विभक्ति तथा शतृ प्रत्यय परे रहते अ को विकल्प से ए होता है।

**१.३ कर्तृवाच्य प्रेरणार्थक वर्तमानकृदन्त :—**

हस धातु (पुं०)—हासन्तो, हासेन्तो; हासमाणो, हासेमाणो; हसावन्तो, हसावेन्तो; हसावमाणो, हसावेमाणो।

**१.४ कर्मवाच्य प्रेरणार्थक वर्तमानकृदन्त :—**

हस धातु (पुं०)—हासीअन्तो, हासीअमाणो; हासिज्जन्तो. हासिज्जमाणो; हसावीअन्तो, हसावीअमाणो; हसाविज्जन्तो, हसाविज्जमाणो।

**२. भूतकृदन्त**

(१) संस्कृत क्त के स्थान पर प्राकृत में अ प्रत्यय (जो कि प्राकृत के वर्ण-परिवर्तन से सम्बन्धित नियमों के अनुसार क्त का ही परिवर्तितरूप है।) जोड़ने से भूतकृदन्त के रूप बनते हैं।

(२) अ प्रत्यय के पूर्ववर्ती अ को इ हो जाता है।[1]

**२.१ कर्तृवाच्य भूतकृदन्त :—**

गम + अ = गमिओ (गतः)।

चल + अ = चलिओ (चलितः)।

**२.२ कर्मवाच्य भूतकृदन्त :—**

कर+अ = करिओ (कृतः)।

पढ+अ = पढिओ (पठितः)।

**२.३ प्रेरणार्थक (णिजन्त) भूतकृदन्त :—**

हस धातु (नपुं०)—हसाविअं, हासिअं (हासितम्)।

**२.४ संस्कृत-सिद्ध शब्दों से निर्मित भूतकृदन्त :—**

गतम् = गअं, कृतम् = कडं, मृतम् = मडं, जितम् = जिअं, पिहितम् = पिहिअं, आदि।

**२.५ सम्बन्धसूचक भूतकृदन्त**

(१) संस्कृत *क्त्वा* और *ल्यप्* प्रत्यय के स्थान पर धातु में तुं, *अ*, *तूण*, *तुआण*, *इत्ता*, *इत्ताण*, *आय*, *आए* प्रत्यय लगाने पर सम्बन्धसूचक भूतकृदन्त के रूप बनते हैं।[2]

---

१. क्ते ॥८।३।१५६। हे० ॥
क्त प्रत्यय परे रहते अ को इ होता है।

२. तुआण, इत्ता, इत्ताण, आय तथा आए प्रत्ययों का प्रयोग प्रायः अर्ध-मागधी में दृष्टिगोचर होता है। —देखिए पि० प्रा० पारा नं० ५८३-५९३।

३

(२) सम्बन्धसूचक भूतकृदन्त के प्रत्ययों के *ण* पर विकल्प से अनुस्वार हो जाता है।

(३) सम्बन्धसूचक भूतकृदन्त के प्रत्ययों के पूर्ववर्ती *अ* को प्रयोगानुसार इ और ए आदेश होते हैं।

हस+तुं = हसिउं, हसेउं (हसित्वा)।

हस+अ = हसिअ, हसेअ (हसित्वा)।

हस+तूण = हसिऊण, -णं; हसेऊण, -णं (हसित्वा)।

हस+तुआण = हसिउआण, -णं; हसेउआण, -णं (हसित्वा)।

कर + इत्ता = करित्ता (कृत्वा)।

कर + इत्ताण = करित्ताण, करित्ताणं (कृत्वा)।

गह + आय = गहाय (गृहीत्वा)।

आया + आए = आयाए (आदाय)।

## ३ भविष्यत्कृदन्त

धातु में *स्सन्त*, *स्समाण*, *स्सई* प्रत्यय जोड़ने पर भविष्यत् कृदन्त के रूप बनते हैं।[1] स्सई प्रत्यय केवल स्त्रीलिङ्ग में जुड़ता है।

हस (पुं०)—हसिस्सन्तो, हसिस्समाणो (हसिष्यत्, हसिष्यमाणः)।
(स्त्री०)—हसिस्सई (हसिष्यन्ती) आदि।

## ४ हेत्वर्थककृदन्त

(१) संस्कृत तुम् प्रत्यय के स्थान पर धातु में उं तथा त्तए प्रत्यय लगाने पर हेत्वर्थक कृदन्त के रूप बनते हैं। त्तए प्रत्यय का प्रयोग अर्धमागधी में सबसे ज्यादा होता है।[2]

(२) उं एवं त्तए प्रत्ययों के पूर्ववर्ती *अ* को इ तथा ए हो जाते हैं।[3]

हस + उं = हसिउं, हसेउं (हसितुं)।

कर + त्तए = करित्तए, करेत्तए (कर्तुं)।

---

१. वर्तमानकालीन कृदन्त-प्रत्ययों के पूर्व इस्स जोड़ने से भविष्यत्कालीन कृदन्त के प्रत्यय बनते हैं।

२. देखिए पि० प्रा० पारा नं० ५७८।

३. एच्च क्त्वा-तुम्-तव्य-भविष्यत्सु ॥८।३।१५७। हे० ॥
क्त्वा आदि प्रत्यय एवं भविष्यत्कालीन प्रत्यय परे रहते पूर्ववर्ती अ को ए तथा इ होते हैं।

## ५. विध्यर्थकृदन्त

(१) धातु में तव्व, *अणिज्ज* तथा *अणीअ* प्रत्यय लगाने से विध्यर्थकृदन्त के रूप बनते हैं।

(२) संस्कृत के विध्यर्थक *यत्* प्रत्यय को प्राकृत में ज्ज हो जाता है।

(३) तव्व प्रत्यय के पूर्ववर्ती अ को इ तथा ए हो जाते हैं।

हस + तव्व = हसिअव्वं, हसेअव्वं; हसितव्वं, हसेतव्वं (हसितव्यम्)।

हस + अणिज्ज, अणीअ = हसणिज्जं, हसणीअं (हसनीयम्)।

कर + अणिज्ज, अणीअ = करणिज्जं, करणीअं (करणीयं)।

कर + ज्ज = कज्जं (कार्यम्), वज्जं (वर्ज्यम्)।

## ६. कर्तृसूचककृदन्त

धातु में इर प्रत्यय लगाने पर कर्तृसूचक कृदन्त के रूप बनते हैं।[1]

हस + इर = हसिरो (हसनशीलः पुरुषः), हसिरा (हसनशीला स्त्री)।

त्वर + इर = तुरिरो।

---

१. शीलाद्यर्थस्येरः ॥८।२।१४५। हे० ॥

शीलधर्म के अर्थ में विहित प्रत्यय को इर होता है।

# सातवाँ अध्याय

## तद्धितप्रत्यय

*अण्* > *एच्चय*, यौष्माकम् = तुम्हेच्चयं, आस्माकम् = अम्हेच्चयं ।[1]

कन् > क, चन्द्रकः = चंदओ, चन्दो; बहुकम् = बहुअयं, बहुअं ।[2]

इल्ल, पल्लवकः = पल्लविल्लो, पल्लवो ।

उल्ल, पितृकः = पिउल्लो, पिआ; हस्तकः = हत्थुल्लो, हत्थो ।

ल्लो, एककः = एकल्लो, एक्को; नवकः = नवल्लो, नवो ।[3]

क्त्वस् > हुत्त, शतकृत्वः = सयहुत्तं, सहस्रकृत्वः = सहस्सहुत्तं ।[4]

*ख* > इक, सर्वाङ्गीणः = सव्वङ्गिओ ।[5]

*भवार्थक प्रत्यय* > इल्ल, ग्रामीणम् = गामिल्लं, पौरी = पुरिल्ला[6] ।

उल्ल, आत्मनि भवम् = अप्पुल्लं ।

*छ* > *णय*, आत्मीयम् = अप्पणयं ।[7]

केर, युष्मदीयः = तुम्हकेरो, अस्मदीयः = अम्हकेरो ।[8]

---

१. युष्मदस्मदोऽञ एच्चयः ॥८।२।१४९। हे० ॥
युष्मद् एवं अस्मद् शब्द से इदमर्थक अञ् (अण्) को एच्चय होता है ।

२. स्वार्थे कश्च वा ॥८।२।१६४। हे०॥
स्वार्थ में विकल्प से क तथा डित् इल्ल, उल्ल प्रत्यय होते हैं ।

३. ल्लो नवैकाद्वा ॥८।२।१६५।हे०॥
नव तथा एक शब्द को स्वार्थ में विकल्प से ल्लो होता है ।

४. क्त्वसो हुत्तं ॥८।२।१५८।हे०॥
क्त्वस् (कृत्वसुच्) प्रत्यय को हुत्त आदेश होता है ।

५. सर्वाङ्गादीनस्येकः ॥८।२।१५१।हे०॥
सर्वाङ्ग शब्द के ईन(ख) को इक होता है ।

६. डिल्ल-डुल्लौ भवे ॥८।२।१६३। हे० ॥
भवार्थ में शब्द से परे डित् इल्ल उल्ल प्रत्यय होते हैं ।

७. ईयस्यात्मनो णयः ॥८।२।१५३।हे०॥
आत्मन् शब्द से परे ईय (छ) को णय आदेश होता है ।

८. इदमर्थस्य केरः ।८।२।१४७। हे० ॥
इदमर्थक प्रत्यय को केर आदेश होता है ।

क्क, परकीयम् = पारक्कं, पारकेरं ।[१]

इक्क, राजकीयम् = राइक्कं, रायकेरं ।

ण > इकट्, पान्थः = पहिओ ।[२]

तसिल् > त्तो, दो; सर्वतः = सव्वत्तो, सव्वदो, सव्वओ; यतः = जत्तो, जदो, जओ ।[३]

तैलच् > एल्ल, कटुतैलं = कडुएल्लं ।[४]

त्रल् > हि, ह, त्थ; यत्र = जहि, जह, जत्थ; तत्र = तहि तह, तत्थ ।[५]

त्व > डिमा, त्तण; पीनत्वम् = पीणिमा, पीणत्तणं ।[६]

दा > सि, सिअं, इआ; एकदा = एक्कसि, एक्कसिअं, एक्कइआ, एगया ।[७]

मतुप > आलु, ईर्ष्यावान् = ईसालू, लज्जावान् = लज्जालू ।[८]

इल्ल, शोभावान् = सोहिल्लो, छायावान् = छाइल्लो ।

उल्ल, विचारवान् = विआरुल्लो, दर्पवान् = दप्पुल्लो ।

आल, रसवान् = रसालो, जटावान् = जडालो ।

---

१. पर-राजभ्यां क्क-डिक्कौ च ॥८।२।१४८।हे०॥
पर, राजन् शब्द से इदमर्थक प्रत्यय को क्रमशः डित् क्क एवं इक्क होते हैं ।

२. पथो णस्येकट् ॥८।२।१५२।हे० ॥
पथ शब्द से होने वाले ण को इकट् आदेश होता है ।

३. त्तो दो तसो वा ॥८।२।१६०।हे० ॥
तस् (तसिल्) प्रत्यय के स्थान पर विकल्प से त्तो और दो आदेश होते हैं ।

४. अनङ्कोठात्तैलस्य डेल्लः ॥८।२।१५५।हे०॥
अङ्कोठ वर्जित शब्द से परे तैल (तैलच्) प्रत्यय को डेल्ल आदेश होता है ।

५. त्रपो हि-ह-त्थाः ॥८।२।१६१।हे०॥
त्रप् (त्रल्) प्रत्यय को विकल्प से हि, ह, त्थ आदेश होते हैं ।

६. त्वस्य डिमा-त्तणौ वा ॥८।२।१५४। हे०॥
त्व प्रत्यय को विकल्प से डिमा तथा त्तण आदेश होते हैं ।

७. वैकाद्दः सि सिअं इआ ॥८।२।१६२।हे० ।
एक शब्द से परे दा को विकल्प से सि, सिअं तथा इआ आदेश होते हैं ।

८. आल्विल्लोल्लाल-वन्त-मन्तेत्तेर-मणा मतोः ॥८।२।१५९।हे०॥
मतु (मतुप्) प्रत्यय को सूत्रोक्त आदेश होते हैं ।

वन्त, धनवान् = धणवन्तो, भक्तिमान् = भत्तिवन्तो ।
मन्त, हनुमान् = हणुमन्तो, श्रीमान् = सिरिमन्तो ।
इत्त, काव्यवान् = कव्वइत्तो, मानवान् = माणइत्तो ।
इर, गर्ववान् = गव्विरो, रेखावान् = रेहिरो ।
मण, धनवान् = धणमणो, शोभावान् = सोहामणो ।

वति > व्व, मधुवत् = महुव्व, मथुरावत् = महुरव्व ।[1]

परिमाणार्थक प्रत्यय > इत्तिअ, यावत् = जित्तिअं, तावत् = तित्तिअं, एतावत् = इत्तिअं ।[2]
एत्तिअ, इयत् = एत्तिअं, कियत् = केत्तिअं, एतावत् = एत्तिअं ।।[3]
एत्तिल, इयत् = एत्तिलं, यावत् = जेत्तिलं, एतावन् = एत्तिलं ।[3]
एद्दह, इयत् = एद्दहं, यावत् = जेद्दहं, एतावत् = एद्दहं ।[3]

प्राकृत में एक से श्रेष्ठ तथा सबसे श्रेष्ठ के अर्थ में *तर* (अर), *तम* (अम), ईयस् (ईअस्) तथा इष्ठ (इट्ठ) प्रत्ययों का प्रयोग संस्कृत के समान होता है ।

जैसे—

| | | |
|---|---|---|
| तिक्ख | तिक्खअर | तिक्खअम |
| पिअ | पिअअर | पिअअम |
| गुरु | गरीयस | गरिट्ठ |
| पडु | पडीयस, पडुअर | पडिट्ठ पडुअम । |

२. वतेर्व्वः ।।८।२।१५०।हे०।।
वति प्रत्यय को व्व होता है ।

३. यत्तदेतदोतोरित्तिअ एतल्लुक् च ।।८।२।१५६।हे०।।
यद्, तद् तथा एतद् से परे परिमाणार्थक प्रत्यय को इत्तिअ आदेश होता है तथा एतत् शब्द का लोप होता है ।

४. इदंकिमश्च डेत्तिअ-डेत्तिल-डेद्दहाः ।।८।२।१५७।हे० ।।
इदम् किम् यद् तद् एतद् शब्द के डाव् अत् (वतुप्) प्रत्यय को एत्तिअ एत्तिल एवं एद्दह होते हैं तथा एतत् शब्द का लोप होता है ।

# आठवाँ अध्याय

## समास

समास का प्राकृत-वैयाकरणों ने अलग से कोई उल्लेख नहीं किया है। अतः समास की दृष्टि से प्राकृत में संस्कृत से कोई अन्तर नहीं है। यथा—

१ अव्ययीभाव समास—

गुरुणो समीवं = उवगुरु (समीप अर्थ में)
जिणस्स पच्छा = अणुजिणं (पश्चात् अर्थ में)
रूवस्स जोग्गं = अणुरूवं (यथा के अर्थ में) आदि।

२ तत्पुरुष समास—

भद्दं पत्तो = भद्दपत्तो (द्वितीया तत्पुरुष)
गुणेहिं संपण्णो = गुणसंपण्णो (तृतीया तत्पुरुष)
चोराओ भयं = चोरभयं (पञ्चमी तत्पुरुष)
पिसुणस्स वअणं = पिसुणवअणं (षष्ठी तत्पुरुष)
कलासु कुसलो = कलाकुसलो (सप्तमी तत्पुरुष)
न विरई = अविरई (नञ् तत्पुरुष)। आदि।

३ कर्मधारय समास—

महन्तो अ सो वीरो = महावीरो (विशेषणपूर्वपद)
कुमारी अ सा गब्भिणी = कुमारीगब्भिणी (विशेष्यपूर्वपद)
चंदो व्व मुहं = चन्दमुहं (उपमानपूर्वपद)
मुहं चंदो व्व = मुहचन्दो (उपमानोत्तरपद)। आदि।

४ द्विगु समास—

नवण्हं तत्ताणं समाहारो = नवतत्तं (एकवद्भावी)
तिण्णि लोया = तिलोया (अनेकवद्भावी)

६ द्वन्द्व समास—

देवा अ देवीओ अ = देवदेवीओ (इतरेतरद्वन्द्व)

तवो अ संजमो अ एएसिं समाहारो = तवसंजमं (समाहारद्वन्द्व)

माआ अ पिआ अ त्ति = पिअरा (एकशेषद्वन्द्व)

## ६ बहुव्रीहि समास—

पीअं अंबरं जस्स सो = पीअंबरो (समानाधिकरण)

णीलो कण्ठो जस्स सो = णीलकण्ठो (विशेषणपूर्वपद)

चन्दो व्व मुहं जाए = चन्दमुही (उपमानपूर्वपद)

धुओ सव्वो किलेसो जस्स सो = धुअसव्वकिलेसो (बहुपद)

न अत्थि भयं जस्स सो = अभयो (नञ्) । आदि ।

# नवाँ अध्याय

## स्त्रीप्रत्यय[1]

प्राकृत में केवल तीन ही स्त्री-प्रत्यय (आ, ई, ऊ) दृष्टिगोचर होते हैं तथा इनका प्रयोग संस्कृत के ही समान होता है। जैसे—

### १ आ प्रत्यय

अकारान्त शब्दों को स्त्रीलिङ्ग बनाने में आ प्रत्यय का उपयोग होता है।

अअ + आ = अआ (अजा)

वच्छ + आ = वच्छा (वत्सा)

निउण + आ = निउणा (निपुणा)

पढम+आ = पढमा (प्रथमा)

### २ ई प्रत्यय

(१) संस्कृत नकारान्त शब्दों को स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए ई प्रत्यय लगाया जाता है।

राया+ई = राणी (राज्ञी)

हत्थि(ण)+ई = हत्थिणी (हस्तिनी) आदि।

(२) जाति-अर्थ में जाति-वाचक अकारान्त शब्दों को स्त्रीलिंङ्ग बनाने के लिये ई प्रत्यय जोड़ते हैं।

हरिण+ई = हरिणी (हरिणी)

सीह+ई = सीही (सिंही)

(३) अजातिवाचक पुंलिंग शब्दों से स्त्रीलिंग बनाने के लिए ई प्रत्यय विकल्प से होता है।

नील + ई, आ; = नीली, नीला (नीली)

हसमाग + ई, आ; = हसमाणी, हसमाणा (हसमाना) आदि।

---

१. द्रष्टव्य—८।३।३०।हे०।: से ८।३।३५।हे० ।।तक

(४) छाया तथा हरिद्रा शब्दों से स्त्रीलिंग की विवक्षा में विकल्प से ई प्रत्यय होता है।
छाया + ई = छाही, छाया; हलिद्दा + ई = हलिद्दी हलिद्दा (हरिद्रा)।

(५) सु, अम्, आम्, को छोड़कर अन्य सुप् परे रहते किम् यद् तद् शब्दों से स्त्रीलिंग की विवक्षा में विकल्प से ई प्रत्यय होता है।
कीओ, काओ; जीओ, जाओ; तीओ, ताओ; इत्यादि।

## ३ ऊ प्रत्यय

आर्य शब्द से स्त्रीलिंग की विवक्षा में कहीं-कहीं ऊ प्रत्यय लगता है।
अज्ज + ऊ = अज्जू (आर्या)

---

१. श्वश्वां वाच्यामेव। ८।१।७७। हे० की वृत्ति।

## दशवाँ अध्याय

# लिङ्गानुशासन

प्राकृत में संस्कृत के समान सभी संज्ञाएँ तीन लिंगों—पुंलिंग, स्त्रीलिंग तथा नपुंसकलिंग—में विभक्त की गयी हैं। लिंग-व्यवस्था की निम्न विशेषताएँ संस्कृत से भिन्न हैं—

(१) प्रावृष्, शरद्, तथा तरणि शब्दों का प्रयोग पुंलिंग में होता है।[१]
प्रावृट् (स्त्री०) = पाउसो (पुं०), शरद् (स्त्री०) = सरओ (पुं०), तरणिः (स्त्री०) = तरणी (पुं०)।

(२) दामन्, शिरस् तथा नभस् शब्दों को छोड़कर शेष सकारान्त एवं नकारान्त शब्दों का प्रयोग प्रायः पुंलिंग में होता है।[२]
यशः (नपुं०) = जसो (पुं०), पयः (नपुं०) = पओ (पुं०)
नर्म (नपुं०) = नम्मो (पुं०), जन्म (नपुं०) = जम्मो (पुं०)।

(३) अक्षि वाचक तथा वचन आदि शब्दों का प्रयोग विकल्प से पुंलिंग में होता है।[३]
अक्षिणी (नपुं०) = अच्छी (पुं०), अच्छीइं (नपुं०), अच्छी (स्त्री०)।
चक्षुषी (नपुं०) = चक्खू (पुं०), चक्खूइं (नपुं०)।
नयने (नपुं०) = णयणा (पुं०), णयणाइं (नपुं०)।
लोचने (नपुं०) = लोअणा (पुं०), लोअणाइं (नपुं)।
वचनानि (नपुं०) = वयणा (पुं०), वयणाइं (नपुं०)।
कुलम् (नपुं०) = कुलो (पुं०), कुलं (नपुं०)।
महात्म्यम् (नपुं०) = माहप्पो (पुं०), माहप्पं (नपुं०)।
दुःखानि (नपुं०) = दुक्खा (पुं०), दुक्खाइं (नपुं०)।
भाजनानि (नपुं०) = भायणा (पुं०), भायणाणि (नपुं०)।
इत्यादि।

(४) पृष्ठ, अक्षि तथा प्रश्न शब्दों का प्रयोग विकल्प से स्त्रीलिंग में होता है।[४]
पृष्ठम् (नपुं०) = पुट्ठी (स्त्री०), पुट्ठं (नपुं०)।

---

१. प्रावृट्-शरत्तरणयः पुंसि ॥८।१।३१।हे०॥
२. स्नमदाम-शिरो-नभः ॥८।१।३२।हे०॥
३. वाक्यर्थ-वचनाद्याः ॥८।१।३३।हे०॥
४. पृष्ठाक्षिप्रश्नाः स्त्रियां वा ॥४।२०।वर० ॥

अक्षि (नपुं०) = अच्छी (स्त्री०), अच्छि (नपुं०)।
प्रश्नः (पुं०) = पण्हा (स्त्री०), पण्हो (पुं०)।

(५) गुण आदि शब्दों का प्रयोग विकल्प से नपुंसकलिंग में होता है।[१]

गुणाः (पुं०) = गुणाइं (नपुं०), गुणा (पुं०)।
देवाः (पुं०) = देवाणि (नपुं०), देवा (पुं०)।
बिन्दवः (पुं०) = बिन्दूइं (नपुं०), बिन्दुणो (पुं०)।
खड्गः (पुं०) = खग्गं (नपुं), खग्गो (पुं०)।
मण्डलाग्रः (पुं०) = मण्डलग्गं (नपुं०), मण्डलग्गो (पुं०)।
कररुहः (तुं०) = कररुहं (नपुं०) कररुहो (पुं०)।
वृक्षाः (पुं०) = रुक्खाइं (नपुं०), रुक्खा (पुं०)।

(६) इमान्त तथा अञ्जलि आदि शब्दों का प्रयोग विकल्प से स्त्रीलिंग होता है।[२]

इमान्त शब्द—

गरिमा (पुं०) = एसा गरिमा (स्त्री०), एस गरिमा (पुं०)।
महिमा (पुं०) = एसा महिमा (स्त्री०), एस महिमा (पुं०)।
आदि।

अञ्जलि आदि शब्द—

अञ्जलिः (पुं०) = एसा अञ्जली (स्त्री०), एस अञ्जली (पुं०)।
ग्रन्थिः (पुं०) = एसा गण्ठी (स्त्री०), एस गण्ठी (पुं०)। आदि।

(७) स्त्रीलिंग में प्रयुक्त होने पर बाहु शब्द के उकार को आकारादेश हो जाता है।[३]

बाहुः (पुं०) = एसा बाहा (स्त्री०), एसो बाहू (पुं०)।

---

१. गुणाद्याः क्लीबे वा ॥८।१।३४।हे०॥
२. वेमाञ्जल्याद्याः स्त्रियाम् ॥८।१।३५।हे०॥
३. बाहोरात् ॥८।१।३६।हे०॥

## ग्यारहवाँ अध्याय

# कारक

प्राकृत में कारक सम्बन्धी नियम कुछ विशेषताओं को छोड़कर संस्कृत के ही समान हैं। विशेषताएँ निम्नलिखित हैं :—

(१) चतुर्थी विभक्ति के स्थान पर षष्ठी विभक्ति होती है किन्तु तादर्थ्य में चतुर्थी विभक्ति का एकवचन विकल्प से अपरिवर्तित रहता है।[1]

मुनिभ्यो ददामि = मुणीण देमि, नमो देवाय = णमो देवस्स। देवार्थम् = देवाय, देवस्स; वधार्थम् = वहाय, वहाइ[2], वहस्स।

(२) द्वितीया, तृतीया, पञ्चमी एवं सप्तमी विभक्तियों के स्थान पर कहीं-कहीं षष्ठी विभक्ति होती है।[3]

तस्या मुखं स्मरामः = तिस्सा मुहस्स भरिमो, धनेन लब्धः = धणस्य लद्धो, चोराद्बिभेति = चोरस्स बीहइ, पृष्ठे केश-भारः = पिट्ठीए केस-भारो।

(३) द्वितीया तथा तृतीया विभक्तियों के स्थान पर कहीं-कहीं सप्तमी विभक्ति होती है।[4]

ग्रामं वसामि नगरे न यामि = गामे वसामि णयरे ण जामि, तैरलङ्कृता पृथ्वी = तेसु अलंकिआ पुहवी।

(४) पञ्चमी विभक्ति के स्थान पर कहीं-कहीं तृतीया एवं सप्तमी विभक्तियाँ होती हैं।[5]

चोराद्बिभेति = चोरेण बीहइ, अन्तःपुराद् रन्त्वा आगतो राजा = अन्तेउरे रमिउमागओ राया।

---

१. (क) चतुर्थ्याः षष्ठी ॥८।३।१३१।हे०॥
   (ख) तादर्थ्यङेर्वा ॥८।३।१३२।हे०॥
२. वधाड्डाइश्च वा ॥८।३।१३३।हे०॥
३. क्वचिद् द्वितीयादेः ॥८।३।१३४।हे०॥
४. द्वितीया-तृतीययोः सप्तमी ॥८।३।१३५।हे०॥
५. पञ्चम्यास्तृतीया च ॥८।३।१३६।हे०॥

(५) सप्तमी विभक्ति के स्थान पर कहीं-कहीं द्वितीया विभक्ति होती है।[1]

विद्युद् ज्योतं स्मरति रात्रौ = विज्जुज्जोयं भरइ रत्तिं।

(६) अर्धमागधी प्राकृत में सप्तमी विभक्ति के स्थान पर तृतीया विभक्ति भी पाई जाती है।[2]

तस्मिन् काले तस्मिन् समये = तेणं कालेणं; तेणं समयेणं।

---

१. सप्तम्या द्वितीया ॥८।३।१३७।हे०॥

२. आर्षे तृतीयापि दृश्यते ॥८।३।१३७।हे० की वृत्ति॥

## बारहवाँ अध्याय

# अव्यय

प्राय: प्राकृत-अव्यय संस्कृत-अव्यय से स्वर-व्यञ्जन-परिवर्तन द्वारा बनते हैं। जैसे अति = अइ, अन्यथा = अण्णहा, सदा = सइ। प्रमुख प्राकृत-अव्ययों की सूची सूचक-अर्थों तथा यथासम्भव संस्कृत समानान्तर शब्दों (जिन्हें कोष्ठक में दिखाया गया है) के साथ इस प्रकार है[1]—

अइ (अयि)—सम्भावना, आमन्त्रण
,, (अति)—सामर्थ्य, अतिशय
अण (अन्) –निषेध, प्रतिषेध
अप्पणो (आत्मनः)—स्वयं
अम्मो (?)—आश्चर्य
अरे (अरे)—सम्भाषण, रतिकलह
अलाहि (अलंहि)—निवारण, पर्याप्त
अवि (अपि)—प्रश्न, अवधारण, समुच्चय, सम्भावना, विलाप
अव्वो (?)—सूचना, दुःख, सम्भाषण, अपराध, विस्मय, आनन्द, भय, खेद, विषाद, पश्चात्ताप
आम (ओम्)—स्वीकृति-प्रकाशक
इ (इ)—पादपूरक
इर (किल)—सम्भावना, निश्चय, हेतु, वार्ताप्रसिद्ध अर्थ, अरुचि, असत्य, सन्देह
इहरा (इतरथा)—अन्यथा
उअ (उत)—विकल्प, वितर्क, प्रश्न, समुच्चय, अतिशय, देखो
उअ (दे०)—सरल, ऋजु
ऊ (दे०)—गर्हा, आक्षेप (प्रस्तुत वाक्य के विपरीत अर्थ की आशंका से उसे उलटना) विस्मय, सूचना
एक्कसरिअं (दे०)—शीघ्र, तुरन्त
ओ (ओ)—वितर्क, प्रकोप, सूचना, पश्चात्ताप, सम्बोधन, पादपूरक
किर (किल)—इर के समान
किणो (किमिति)—क्यों
खु (खलु)—निश्चय, सन्देह, वितर्क, विस्मय, सम्भावना।
चिअ (एव)—अवधारण
चेअ (एव)—अवधारण
च्च (एव)—अवधारण
जाहे (यदा)—जिस समय
जे—पादपूरक, अवधारण
जेण (येन)—लक्षणार्थक
णइ (?)—निश्चय, निषेध
णवर, णवरं (?)—केवल, अनन्तर
णवरि, णवरिअ (दे०)—केवल, अनन्तर

१. देखिए ८।२।१७५-२१७।हे०।।

णवि (?)—वैपरीत्य, निषेध
णाइं (नैव)—प्रतिषेध
तं (तत्)—कारण, वाक्य-उपन्यास
ताहे (तदा)—उस समय
तेण (तेन)—लक्षण-सूचक
थू (?)—निन्दा, तिरस्कार
दर (दे०)—अर्ध, ईषत्
दु (दुर्)—अभाव, दुष्टता, निन्दा
दे(?)—संमुखीकरण, सखी को आमन्त्रण
पाडिक्कं } (प्रत्येक)—हर एक
पाडिएक्कं }
पिव (अपि+इव)—सादृश्य
पुणरुत्तं (पुनरुक्तम्)—बारम्बार, कृतकरण
बले—निश्चय, निर्धारण
मणे } (मन्ये)—विमर्श
मण्णे }
माइं (माऽति)—नहीं
मामि—सखी के आमन्त्रण में
मिव—इव
मोरउल्ला—व्यर्थ, मुधा
र—पादपूरक
रे (रे)—परिहास, रतिकलह, सम्भाषण, आक्षेप, तिरस्कार
व (इव)—समान
वणे (?)—निश्चय, विकल्प, अनुकम्पा, सम्भावना

विअ (इव, एव)—इव, अवधारण
विव—इव
वेअ (एव)—अवधारण
वेव्व (दे०)—आमन्त्रण
वेव्वे (दे०)—भय, वारण, विषाद, आमन्त्रण
व्व (इव)—समान
सू (?)—निन्दासूचक
हरे (अरे)—आक्षेप, सम्भाषण, रतिकलह
हला (हला)—सखी के आमन्त्रण में
हले (हले)— " "
हद्धि (हा धिक्)—खेद, अनुताप
हन्द (?)—'ग्रहण करो' अर्थ में
हन्दि (?)—" विषाद, विकल्प, पश्चात्ताप, निश्चय, सत्य-संबोधन, उपदर्शन
हिर (किल)—संम्भावना, निश्चय आदि।
हु (खलु)—निश्चय, वितर्क, संशय, संभावना, विस्मय, किन्तु, अपि, वाक्य की शोभा।
हुं (हुम्)—दान, प्रश्न, निवारण, निर्धारण, स्वीकार, हुंकार, अनादर।

# तेरहवाँ अध्याय

## शब्द-रूप

### १. प्राकृत शब्द-रूपों की प्रमुख विशेषताएँ :—

(१) द्विवचन का अभाव है। उसके स्थान पर बहुवचन का प्रयोग होता है।[1]

वृक्षौ = वच्छा, पितरौ = पिअरा, ब्राह्मणाभ्याम् = बम्हणेहिं।

(२) चतुर्थी विभक्ति का अभाव है। उसके स्थान पर षष्ठी विभक्ति का का प्रयोग होता है।[2]

दारकाय = दारअस्स, नमो देवाय = नमो देवस्स।

(३) लिङ्ग की सर्वत्र रक्षा नहीं की गई है। कुछ अंश तक लिङ्ग का निर्णय शब्द के अन्तिम वर्ण पर निर्भर करता है।[3]

तमः (नपुं०) = तमो (पुं०), कुलम् (नपुं०) = कुलो (पुं०), वचनम् (नपुं०) = वयणो (पुं०)।

---

१. द्विवचनस्य बहुवचनम् ॥८।३।१३०।हे०॥
समस्त स्यादि तथा त्यादि विभक्तियों के द्विवचन को बहुवचन होता है।

२. (क) चतुर्थ्याः षष्ठी ॥८।३।१३१।हे० ॥
चतुर्थी के स्थान पर षष्ठी होती है।

(ख) तादर्थ्यङेर्वा ॥८।३।१३२।हे०॥
तादर्थ्य में विहित चतुर्थी को विकल्प से षष्ठी होती है।

(ग) अधिकांश वैयाकरण चतुर्थी विभक्ति के स्थान पर षष्ठी विभक्ति के प्रयोग का विधान करते हैं किन्तु हेमचन्द्र के अनुसार तादर्थ्य में चतुर्थी विभक्ति का भी प्रयोग किया जा सकता है।
—देखिए पि० प्रा० पारा नं० ३६१।

३. देखिए पि० प्रा० पारा नं० ३५६।

(४) व्यञ्जनान्त शब्दों का अभाव है। अतः ऐसे शब्दों के अन्तिम व्यञ्जन का या तो लोप कर दिया जाता है या फिर उसे स्वर में बदल दिया जाता है।[1]

राजन् = राय, शरद् = सरओ।

(५) शब्दों को, उनके मूल (संस्कृत) रूप को ध्यान में रखकर निम्न पाँच प्रकारों में बाँटा गया है :—

१. अवर्णान्त, २. इवर्णान्त, ३. उवर्णान्त, ४. ऋवर्णान्त तथा ५. हलन्त। हलन्त शब्द में केवल राय (राजन्) तथा अप्प (आत्मन्)—इन दो शब्दों के रूपों से सम्बन्धित नियमों का अस्तित्व है।[2]

## २. पुंलिंग शब्द

### २.१ अकारान्त

विभक्तिप्रत्यय-परिवर्तन

| विभक्ति | एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|
| | संस्कृत | प्राकृत | संस्कृत | प्राकृत |
| प्रथमा | सि (सु) | डो (ओ)[3] | जस् | लोप[4] |

१. प्राकृते हलन्ताः शब्दा एव न सन्ति। केषाञ्चिदन्त्य-हलां लोपः, केषाञ्चाजन्ते परिणामः। —प्रा० व्या० पृ० ११५।

२. (क) प्राकृते पञ्चविधाः शब्दा दृश्यन्ते—अवर्णान्ता, इवर्णान्ता, उवर्णान्ता, ऋवर्णान्तास्तथा हलन्ताः। —प्रा० व्या० पृ० ९८।

(ख) ......तत एव हलन्तशब्दसाधनार्थं न नियमविशेषा लक्ष्यन्ते। प्राकृताचार्यैर्हि केवलमात्मन् राजनित्येतयोः शब्दयोः साधनार्थं कति नियमान् कृत्वा त एवान्यत्र नान्तेषु यथादर्शनं प्रवर्त्तिताः। —प्रा० व्या० पृ० ११५।

३. अतः सेर्डोः ॥८।३।२।हे०॥
अकारान्त शब्द से परे सि (सु) आदि के सि (सु) को डो (ओ) हो जाता है।

४. जस्-शसोर्लुक् ॥८।३।४।हे०॥
अकारान्त शब्द से परे जस् एवं शस् का लोप हो जाता है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| द्वितीया | अम् | म्[1] | शस् | लोप |
| तृतीया | टा | ण, णं[2] | भिस् | हि, हिँ, हिं[3] |
| चतुर्थी | —— | | —— | |
| पञ्चमी | ङसि | त्तो, दो (ओ), दु (उ), हि, हिन्तो, लोप[4] | भ्यस् | त्तो, दो (ओ), दु (उ), हि, हिन्तो, सुन्तो[5] |
| षष्ठी | ङस् | स्स[6] | आम् | ण, णं |
| सप्तमी | ङि | डे (ए), म्मि[7] | सुप् | सु, सुं[2] |
| सम्बोधन | सु | ओ, लोप[8] | जस् | लोप[9] |

१. अमोस्य ॥८।३।५।हे०॥
अ से परे अम् के अकार का लोप होता है।

२. टा-आमोर्णः ॥८।३।६।हे०॥
अकारान्त शब्द से परे टा तथा षष्ठी के बहुवचन के आम् को ण होता है। (ण एवं सु के ऊपर विकल्प के अनुस्वार के लिए देखिए—पृ०२९ उद्ध २(ख)

३. भिसो हि हिँ हिं॥८।३।७।हे०॥
अ से परे भिस् के स्थान पर केवल, सानुनासिक तथा सानुस्वार हि होता है

४. (क) ङसेस् त्तो-दो-दु-हि-हिन्तो-लुकः ॥८।३।८।हे०॥
अ से परे ङसि को त्तो, दो, दु, हि, हिन्तो, लोप–ये ६ आदेश होते हैं। (दो तथा दु में दकार ग्रहण भाषान्तर (शौरसेनी, मागधी) के उपयोग के लिए किया गया है। ८।३।८।हे०। की वृत्ति।)

(ख) ङसेर्लुक् ॥८।३।१२६।हे०॥
आकारान्त आदि शब्दों से परे ङसि का लोप नहीं होता है।

(ग) भ्यसश्च हिः ॥८।३।१२७।हे०॥
आकारान्त आदि शब्दों से परे ङसि एवं भ्यस् को हि नहीं होता है।

५. भ्यसस् त्तो-दो दु-हि-हिन्तो-सुन्तो ॥८।३।९।हे०॥
अ से परे भ्यस् को त्तो, दो, दु, हि, हिन्तो, सुन्तो आदेश होते हैं।

६. ङसः स्सः ॥८।३।१०।हे०॥
अ से परे ङस् के स्थान पर स्स होता है।

७. डे म्मि ङेः ॥८।३।११।हे०।
अ से परे ङि को डित् एकार तथा म्मि होता है:

८. देखिए पि. प्रा पारा नं ३६६ (ब)।

९. देखिए पि. प्रा. पारा नं. ३७२।

### वच्छ (वृक्ष) शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथमा | वच्छो | वच्छा[1] |
| द्वितीया | वच्छं | वच्छे,[2] वच्छा |
| तृतीया | वच्छेण, वच्छेणं | वच्छेहि, वच्छेहिँ, वच्छेहिं[3] |
| चतुर्थी | —— | —— |
| पञ्चमी | वच्छा, वच्छत्तो,[4] वच्छाओ, वच्छाउ, वच्छाहि, वच्छाहिन्तो | वच्छत्तो, वच्छाओ, वच्छाउ, वच्छाहि,[5] वच्छेहि, वच्छाहिन्तो, वच्छेहिन्तो, वच्छासुन्तो, वच्छेसुन्तो |
| षष्ठी | वच्छस्स | वच्छाण, वच्छाणं |
| सप्तमी | वच्छे, वच्छम्मि | वच्छेसु, वच्छेसुं |
| सम्बोधन | वच्छ, वच्छा, वच्छो | वच्छा |

## २. २ इकारान्त एवं उकारान्त

### विभक्तिप्रत्यय-परिवर्तन

| विभक्ति | एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|
| | संस्कृत | प्राकृत | संस्कृत | प्राकृत |
| प्रथमा | सि (सु) | लोप | जस् | अउ, अओ[6], णो[7], लोप, अवो[8] (केवल उकारान्त शब्द के लिए) |

---

१. जस्-शस्-ङसि-त्तो-दो-द्वामि दीर्घः ॥८।३।१२।हे०॥
सूत्रोक्त प्रत्ययों के परे रहते अ को दीर्घ होता है।

२. टाण-शस्येत् ॥८।३।१४।हे०॥
टा के आदेश ण तथा शस् परे रहते अ को एकार होता है।

३. भिस्भ्यस्सुपि ॥८।३।१५।हे०॥
भिस्, भ्यस्, सुप् परे रहते अ को ए होता है।

४. दीर्घ-स्वर को संयुक्तव्यञ्जन से पूर्ववर्त्ती होने से ह्रस्व।
—देखिए पृ०५, उद्ध० ४।

५. भ्यसि वा ॥८।३।१३।हे०॥
भ्यस् को होनेवाले आदेश परे रहते अ को विकल्प से दीर्घ होता है।

६. पुंसि जसो डउ डओ वा ॥८।३।१०।हे०॥
पुं० में इ, उ से परे जस् को डित् अउ तथा अओ आदेश होते हैं।

७. जस्-शसोर्णो वा ॥८।३।२२।हे०॥
पुं० में इ, उ से परे जस् शस् को विकल्प से णो आदेश होता है।

८. वोतो डवो ॥८।३।२१।हे०॥
पुं० में उदन्त से परे जस् को विकल्प से डित् अवो आदेश होता है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| द्वितीया | अम् | म् | शस् | णो, लोप |
| तृतीया | टा | णा[1] | भिस् | हि, हिँ, हिं |
| पञ्चमी | ङसि | णो,[2] त्तो, दो(ओ), दु (उ), हिन्तो | भ्यस् | त्तो, दो (ओ), दु (उ), हिन्तो, सुन्तो |
| षष्ठी | ङस् | णो, स्स | आम् | ण, णं |
| सप्तमी | ङि | म्मि | सुप् | सु, सुं |
| सम्बोधन | सि (सु) | लोप | जस् | अउ, अओ, णो, लोप |

## गिरि शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथमा | गिरी[3] | गिरी, गिरिणो, गिरउ,-ओ |
| द्वितीया | गिरिं | गिरी,[4] गिरिणो |
| तृतीया | गिरिणा | गिरीहि,-हिँ,-हिं[5] |
| पञ्चमी | गिरिणो, -त्तो, गिरीओ,-उ,-हिन्तो | गिरित्तो, गिरीओ,-उ,-हिन्तो,-सुन्तो |
| षष्ठी | गिरिणो,-स्स | गिरीण,-णं |
| सप्तमी | गिरिम्मि | गिरीसु,-सुं |
| सम्बोधन | गिरि, गिरी[6] | गिरी, गिरिणो, गिरउ,-ओ |

---

१. टो णा ।।८।३।२४।हे।।
पुं० तथा नपुं० में इ, उ से परे टा को णा होता है।

२. ङसि-ङसोः पुं-क्लीवे वा ।।८।३।२३।हे०।।
पुं० तथा नपुं० में वर्तमान इ, उ से परे ङसि तथा ङस् को विकल्प से णो होता है।

३. अक्लीवे सौ ।।८।३।१९।हे०।।
नपुं० को छोड़कर सि (सु) परे रहते इ, उ को दीर्घ होता है

४. लुप्ते शसि ।।८।२।१८।हे०।।
शस् का लोप होने पर इ, उ दीर्घ होता है।

५. इदुतो दीर्घः ।।८।३।१६।हे०।।
इकार, उकार को भिस्, भ्यस्, सुप् परे रहते दीर्घ होता है।

६. ईदूतोर्ह्रस्वः ।।८।३।४२।हे०।।
सम्बोधन में ईकारान्त तथा ऊकारान्त शब्द को ह्रस्व होता है।
उदाहरण—हे गामणि, हे वहु।

### तरु शब्द के रूप

| | | |
|---|---|---|
| प० | तरू | तरू, तरुणो, तरउ,-ओ,-वो |
| द्वि० | तरुं | तरू, तरुणो |
| तृ० | तरुणा | तरूहि,-हिँ,-हिं |
| प० | तरुणो,-त्तो, तरूओ-,उ,-हिन्तो | तरुत्तो, तरूओ,-उ,-हिन्तो,-सुन्तो |
| ष० | तरुणो,-स्स | तरूण,-णं |
| स० | तरुम्मि | तरूसु,-सुं |
| सम्बो. | तरु, तरू | तरू, तरुणो, तरउ, -ओ, -वो |

## २.३ ऋकारान्त

ऋकारान्त पुंलिंग शब्द दो भागों में विभक्त किए जाते हैं—१. विशेष्य-वाचक २. विशेषणवाचक। प्रथमा तथा द्वितीया विभक्ति के एकवचन को छोड़कर दोनों प्रकार के शब्दों के अन्तिम ऋ को विकल्प से उ हो जाता है तथा उनकी रूपावली तरु शब्द की भांति होती है।[1] विकल्पाभाव में विशेष्य-वाचक तथा विशेषणवाचक शब्दों के अन्तिम ऋ को क्रमशः अर तथा आर हो जाता है तथा उनकी रूपावली वच्छ शब्द के समान होती है।[2]

### पिउ, पिअर (पितृ) शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र० | पिआ[3], पिअरो | पिअरा, पिऊ, पिउणो, पिअउ,-ओ,-वो |
| द्वि० | पिअरं | पिअरा,-रे, पिऊ, पिउणो |

---

१. ऋतामुदस्यमौसु वा ॥८।३।४४।हे०॥
सि (सु), अम्, औ को छोड़कर सि (सु) आदि प्रत्यय परे रहते ऋकारान्त शब्दों को विकल्प से उकारान्त हो जाता है।

२. (अ) आरः स्यादौ ॥८।३।४५।हे०॥
सि (सु) आदि परे रहते ऋ को आर आदेश होता है।
(ब) नाम्न्यरः ॥८।३।४७।हे०॥
संज्ञावाची ऋदन्त शब्दों के ऋ को सि (सु) आदि परे रहते अर आदेश होता है।

३. आ सौ न वा ॥८।३।४८।हे०॥
ऋदन्त को सि (सु) परे रहते विकल्प से आ होता है।

| | | |
|---|---|---|
| तृ० | पिअरेण,-णं, पिउणा | पिअरेहि,-हिँ,-हिं, पिऊहि,-हिँ,,-हिं |
| प० | पिअरा, पिअरत्तो,पिअराओ,-उ, -हि,-हिन्तो, पिउणो,पिउत्तो, पिऊओ,-उ,-हिन्तो | पिअरत्तो, पिअराओ,-उ,-हि,-हिन्तो,-सुन्तो,पिअरेहि,-हिन्तो,-सुन्तो,पिउत्तो, पिऊउ,-ओ,-हिन्तो,-सुन्तो |
| ष० | पिअरस्स,पिउणो,-स्स | पिअराण,-णं, पिऊण,-णं |
| स० | पिअरे,-पिअरम्मि, पिउम्मि | पिअरेसु,-सुं, पिऊसु,-सुं |
| सम्बो० | पिअ[1], पिअरं | पिअरा, पिऊ, पिउणो,पिअउ,-ओ,-वो |

दाउ, दायार (दातृ) शब्द के रूप तरु तथा वच्छ शब्द के समान होते हैं। प्रथमा विभक्ति के एकवचन में पिआ की भांति दाया तथा सम्बोधन के एकवचन में पिअ की भांति दाय रूप होते हैं।

## २.४ हलन्त

### राय (राजन्) शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र० | राया[2] | राया,-णो[3], राइणो[4] |
| द्वि० | रायं, राइणं[5] | राया,-णो,[2] राए, राइणो[3,4] |

१. ऋतोद्वा ॥८।३।३९।हे०॥
सम्बोधन में सि (सु) परे रहते ऋकारान्त शब्द के अन्त स्वर को अ होता है।

२. राज्ञः ॥८।३।४९।हे०॥
राजन् शब्द के न् का लोप होने पर अन्तिम वर्ण को विकल्प से आत्व होता है।

३. जस्-शस्-ङसि-ङसां णो ॥८।३।५०।हे०॥
राजन् शब्द से परे सूत्रोक्त विभक्ति-प्रत्ययों को विकल्प से णो आदेश होता है।

४. इर्जस्य णो-णा-ङौ ॥८।३।५२।हे०॥
राजन् शब्द से सम्बन्धित जकार के स्थान पर णो, णा तथा ङि परे रहते विकल्प से इकार होता है :

५. इणममामा ॥८।३।५३।हे०॥
राजन् शब्द से सम्बन्धित अम् एवं आम् के साथ जकार को विकल्प से इण आदेश होता है।

| | | |
|---|---|---|
| तृ० | राएण,-णं, राइणा[1], रण्णा[3] | राएहि,-हिँ,-हिं, राईहि,-हिँ,हिं[2] |
| प० | रायत्तो, राया,-ओ,-उ, -हि,-हिन्तो, राइणो रण्णो | रायत्तो, रायाओ,-उ,-हि, हिन्तो,-सुन्तो, राएहि,-हिन्तो,-सन्तो, राइत्तो, राईओ,-उ,-हिन्तो,-सुन्तो |
| ष० | रायस्य,राइणो रण्णो | रायाण,-णं, राईण,-णं |
| स० | राये, रायम्मि, राइम्मि | राएसु,-सुं, राईसु,-सुं |
| सं० | राय, राया | राया,-णो, राइणो |

आत्मन् शब्द अप्प एवं अप्पाण शब्दों में परिवर्तित हो जाता है। अप्प शब्द के रूप राजन् शब्द की तरह होते हैं जब कि अप्पाण शब्द के रूप वच्छ शब्द की तरह।[4] इतनी विशेषता है कि आत्मन् शब्द के तृतीया विभक्ति के एकवचन में अप्पणिआ तथा अप्पणइआ—ये दो रूप अधिक होते हैं।[5]

## ३ स्त्रीलिङ्ग शब्द

### ३.१ आकारान्त

विभक्तिप्रत्यय-परिवर्तन

| विभक्ति | एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|
| | संस्कृत | प्राकृत | संस्कृत | प्राकृत |
| प्र० | सि(सु) | लोप | जस् | उ, ओ;[6] लोप |

१. टा ण ॥८।३।५१।हे०॥
राजन् शब्द से परे टा को णा होता है।

२. ईद्भिस्भ्यसाम्सुपि ॥८।३।५४।हे०॥
भिस्, भ्यस्, आम् एवं सुप् परे रहते राजन् शब्द से सम्बन्धित जकार को विकल्प से ईकार होता है।

३. आजस्य टा-ङसि-ङस्सु सणाणोष्वण् ॥८।३।५५।हे०॥
राजन् शब्द से परे टा, ङसि, ङस् को णा तथा णो आदेश हो जाने पर राजन् शब्द से सम्बन्धित आज को विकल्प से अण् आदेश होता है।

४. पुंस्यन आणो राजवच्च ॥८।३।५६।हे०॥
पुंलिङ्ग अन्नन्त शब्द के अन् को विकल्प से आण आदेश होता है। पक्ष में राजन् शब्द की तरह रूप होते हैं।

५. आत्मनष्टो णिआ णइआ ॥८।३।५७।हे०॥
आत्मन् शब्द से परे टा को विकल्प से णिआ तथा णइआ आदेश होते हैं।

६. स्त्रियामुदोतौ वा ।८।३।२७।हे०॥
स्त्रीलिंग में वर्तमान संज्ञा शब्दों से परे ज ् एवं शस् के स्थान पर विकल्प से उ एवं ओ तथा पूर्व स्वर को दीर्घ हो जाता है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| द्वि० | अम् | म् | शस् | उ, ओ, लोप |
| तृ० | टा | अ, इ, ए;[1] | भिस् | हि, हिँ, हिं |
| प० | ङसि | अ, इ, ए, त्तो, ओ उ, हिन्तो | भ्यस् | त्तो, ओ, उ, हिन्तो, सुन्तो |
| ष० | ङस् | अ, इ, ए | आम् | ण, णं |
| स० | ङि | अ, इ, ए | सुप् | सु, सुं |
| सम्बो० | सि (सु) | लोप | जस् | उ, ओ, लोप |

### माला शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र० | माला | माला, मालाउ,-ओ |
| द्वि० | मालं[2] | ,, ,, ,, |
| तृ० | मालाअ,-इ,-ए | मालाहि,-हिँ,-हिं |
| प० | मालत्तो, मालाअ,-इ,-ए,-ओ, उ,-हिन्तो | मालत्तो, मालाउ,-ओ,-हिन्तो,-सुन्तो |
| ष० | मालाअ,-इ,-ए | मालाण,-णं |
| स० | ,, ,, ,, | मालासु,-सुं |
| सम्बो० | माले[3], माला | माला,-उ,-ओ |

## ३.२ इकारान्त तथा उकारान्त

### बुद्धि शब्द के रूप

| वि० | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र० | बुद्धी | बुद्धी, बुद्धीउ,-ओ |
| द्वि० | बुद्धिं | ,, ,, ,, |

१. (अ) टा-ङस्-ङेरदादिदेद्वा तु ङसेः ।८।३।२९।हे०।।
स्त्रीलिंग शब्द से परे टा, ङस्, ङि के स्थान पर अ, आ, इ तथा ए होते हैं। ङसि को ये आदेश होने के साथ पूर्व-स्वर को दीर्घ विकल्प से होता है।
(ब) नात आत् ।८।३।३०।हे०।।
स्त्रीलिंग में वर्तमान आकारान्त शब्द से परे टा, ङस्, ङि, ङसि को आ आदेश नहीं होता है।

२. ह्रस्वोमि ।।८।३।३६।हे०।।
स्त्रीलिंग संज्ञा शब्द के अन्तिम स्वर को अम् परे रहते ह्रस्व होता है।

३. वाप ए ।।८।३।४१।हे०।।
सम्बोधन में सि (सु) परे रहते से आ को विकल्प एत्व होता है।

| | | |
|---|---|---|
| तृ० | बुद्धीअ,-आ,-इ,-ए | बुद्धीहि,-हिँ,-हिं |
| प० | बुद्धीअ,-आ,-इ,-ए, बुद्धीओ-,उ,-हिन्तो | बुद्धित्तो, बुद्धीओ,-उ,-हिन्तो; बुद्धीसुन्तो |
| ष० | बुद्धीअ,-आ-इ-ए | बुद्धीण,-णं |
| स० | ,, ,, | बुद्धीसु,-सुं |
| सम्बो० | बुद्धि, बुद्धी | बुद्धी, बुद्धीउ,-ओ |

ईकारान्त, उकारान्त तथा ऊकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप बुद्धि शब्द की भाँति होते हैं। किन्तु ईकारान्त शब्दों के प्रथमा तथा द्वितीया विभक्ति के सि (सु), जस् तथा शस् के स्थान पर विकल्प से आ भी होता है। जैसे :— गोरीआ।[1]

## ३.३ ऋकारान्त

मातृ आदि स्त्रीलिंग शब्दों के ऋकार को सि (सु) आदि परे रहते आ आदेश हो जाता है। तत्पश्चात् उनकी रूपावली माला शब्द के समान होती है। माआ का अर्थ माता होता है। देवी के अर्थ में मातृ शब्द के ऋ को अरा आदेश होता है। माअरा = देवी

## ४ नपुंसकलिंग शब्द

### विभक्तिप्रत्यय-परिवर्तन

| विभक्ति | एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|
| | संस्कृत | प्राकृत | संस्कृत | प्राकृत |
| प्र० | सि (सु) | म्[2] | जस् | णि, इँ, इं[3] |

१. ईतः सेश्चा वा ॥८।३।२८।हे०॥
ईकारान्त (स्त्री०) शब्द से परे सि (सु), जस् तथा शस् को विकल्प से आ आदेश होता है।

२. क्लीबे स्वरान्म् सेः ॥८।३।२५।हे७॥
नपुं० स्वरान्त शब्द से परे सि (सु) को म् होता है।

३. जस्-शस इँ-इं-णयः सप्राग्दीर्घाः ॥८।३।२६।हे०॥
नपुं० शब्द से परे जस् तथा शस् को इँ, इं तथा णिं आदेश होते हैं तथा उससे पूर्व में स्थित स्वर को दीर्घ होता है।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| द्वि० | अम् | म् | शस् | ,, | ,, |
| सम्बो० | सि (सु) | लोप[1] | जस् | ,, | ,, |

शेष विभक्तियों में प्रत्यय-परिवर्तन पुं० शब्द के प्रत्यय-परिवर्तन की भाँति होते हैं।

### वण (वन) शब्द के रूप

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र० | वणं | वणाणि, वणाइँ, वणाइं |
| द्वि० | ,, | ,, ,, ,, |
| सम्बो० | वण | ,, ,, ,, |

शेष रूप वच्छ शब्द के समान होते हैं।

### दहि (दधि) शब्द के रूप

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | दहिं | दहीणि,-इँ,-इं |
| द्वि० | ,, | ,, ,, ,, |
| सम्बो० | दहि | ,, ,, ,, |

शेष रूप गिरि शब्द के समान होते हैं।

### महु (मधु) शब्द के रूप

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | महुं | महूणि,-इँ,-इं |
| द्वि० | ,, | ,, ,, ,, |
| सम्बो० | महु | ,, ,, ,, |

शेष रूप तरु शब्द के समान होते हैं।

## ५ सर्वनाम शब्द

### सव्व (सर्व) शब्द के रूप
(पुंलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | सव्वो | सव्वे[2] |
| द्वि० | सव्वं | सव्वे, सव्वा |
| तृ० | सव्वेण,-णं | सव्वेहि,-हिँ,-हिं |

---

१. नामन्त्र्यात्सौ मः ॥८।३।३७।हे०॥
नपुं० में सम्बोधन अर्थ में सि (सु) विभक्ति प्रत्यय को म् नहीं होता है।

२. अतः सर्वादेर्डेर्जसः ॥८।३।५८।हे०॥
अकारान्त सर्व आदि शब्दों से परे जस् को डे (ए) आदेश होता है।

| | | |
|---|---|---|
| प० | सव्वत्तो, सव्वा,-ओ,-उ,-हि,-हिन्तो | सव्वत्तो, सव्वा,-ओ, -उ,-हि,-हिन्तो, सुन्तो, सव्वेहि,-हिन्तो,-सुन्तो |
| ष० | सव्वस्स | सव्वेसिं,[1] सव्वाण,-णं |
| स० | सव्वस्सिं,-म्मि,-त्थ[2],-हिं[3] | सव्वेसु,-सुं |

(स्त्रीलिङ्ग तथा नपुंसकलिङ्ग)

सव्वा शब्द के रूप माला शब्द के समान होते हैं केवल षष्ठी विभक्ति के बहुवचन में सव्वेसिं रूप भी होता है। सव्व (नपुं०) शब्द के रूप प्रथमा तथा द्वितीया विभक्ति में वण शब्द की भाँति होते हैं शेष सव्व (पुं०) शब्द के समान होते हैं।

ज (यद्) शब्द के रूप

यद् = ज (पुंलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | जो | जे |
| द्वि० | जं | जे, जा |
| तृ० | जेण,-णं,जिणा[4] | जेहि,-हिँ,-हिं |
| प० | जम्हा, जत्तो, जा,-ओ,-उ,-हि,-हिन्तो | जत्तो,-जाओ,-उ,-हि,-हिन्तो,-सुन्तो, जेहि,-हिन्तो,-सुन्तो |
| ष० | जस्स, जास[5] | जेसिं, जाण,-णं |

१. आमो डेसिं ॥८।३।६१।हे०॥
अकारान्त सर्व आदि शब्दों से परे आम् को विकल्प से डेसिं (एसिं) आदेश होता है।

२. ङे स्सि-म्मि-त्थाः ॥८।३।५९।हे०॥
अकारान्त सर्व आदि शब्द से परे ङि को स्सिं, म्मि तथा त्थ आदेश होते हैं।

३. न वानिदमेतदो हिं ॥८।३।६०।हे०॥
इदम् (इम) तथा एतद् (एअ) को छोड़कर शेष अकारान्त सर्व आदि शब्दों से परे ङि को विकल्प से हिं आदेश होता है।

४. इदमेतत्कि-यत्तद्भ्यष्टो डिणा ॥८।३।६९।हे०॥
सूत्रोक्त अकारान्त शब्दों (इम, एअ, क, त, ज) से परे टा को डिणा (इणा) का आदेश विकल्प से होता है।

५. किंयत्तद्भ्यो ङसः ॥८।३।६३।हे०॥
सूत्रोक्त शब्दों से परे ङस् को विकल्प से डास (आस) आदेश होता है।

स० जाहे, जाला, जइआ[1] जेसु,-सुं
जहिं,-म्मि,-स्सिं,-त्थ

### यद् = जी, जा (स्त्रीलिंग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | जा | जी,-आ,-उ,-ओ, जा,-उ,-ओ |
| द्वि० | जं | ,, ,, |
| तृ० | जीअ,-आ,-इ,-ए, जाअ,-इ,-ए, | जीहि,-हिँ,-हिं, जाहि,-हिँ,-हिं, |
| प० | जित्तो, जीअ,-आ,-इ,-ए,-ओ,-उ,-हिन्तो, जाअ,-इ,-ए, जम्हा, जत्तो, जाओ,-उ,-हिन्तो, | जत्तो, जाओ,-उ,-हिन्तो,-सुन्तो, जीओ,-उ,-हिन्तो,-सुन्तो, |
| ष० | जिस्सा, जीसे,[2] जीअ-आ,-इ,-ए, जाअ,-इ,-ए, | जेसिं, जाण,-णं |
| स० | जीअ,-आ,-इ,-ए, जाअ,-इ,-ए, | जीसु,-सुं, जासु,-सुं |

### यद् = ज (नपुंसकलिंग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | जं | जाणि,-इँ,-इं |
| द्वि० | ,, | ,, |

शेष रूप पुंलिङ्ग शब्द के समान होते हैं।

त (तद्), क (किम्), *एअ* (एतद्), *इम* (इदम्) तथा *अमु* (अदस्) के निम्नलिखित अतिरिक्त रूप होते हैं :—

### तद् = त (पुंलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | सो[3] | — |
| प० | तो[4] | — |

---

१. ङेर्डाहे डाला इआ काले ॥८।३।६५।हे०॥
काल के अर्थ में किम्, यद् तथा तद् शब्दों से परे ङि को विकल्प से डाहे (आहे), डाला (आला) तथा इआ आदेश होते हैं।

२. ईद्भ्यः स्सा से ॥८।३।६४।हे०॥
ईकारान्त किमादि (की आदि) शब्दों से परे ङस् को विकल्प से स्सा तथा से आदेश होते हैं।

३. तदश्चतः सो क्लीबे ॥८।३।८६।हे०॥
तद् तथा एतद् के तकार को सि (नपुं० को छोड़कर) परे रहते स हो जाता है।

४. तदो डोः ॥८।३।६६।हे०॥
तद् से परे ङसि को विकल्प से डो (ओ) आदेश होता है।

  

| | | |
|---|---|---|
| ष० | से[1] | तास[2], सिं |

## तद् = ता, ती (स्त्रीलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | सा | — |

## किम् = क (पुंलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प० | कीस, किणो[3] | — |
| ष० | — | कास |

## किम् = क (नपुंसकलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० द्वि० | किं[4] | — |

## इदम् = इम (पुंलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | अयं[5] | — |
| द्वि० | णं,[6] इणं[7] | णे |

१. वेदं-तदेतदो ङसाम्भ्यां से-सिमौ ।८।३।८१।हे०।।
इदम्, तद् तथा एतद् के साथ ङस् तथा आम् को विकल्प से क्रमशः से तथा सि आदेश हो जाते हैं ।

२. किंतद्भ्यां डासः ।।८।३।६२।हे०।।
किम् तथा तद् शब्दों से परे आम् को विकल्प से डास (आस) आदेश हो जाता है ।

३. किमो डिणो-डीसौ ।।८।३।६८।हे०।।
किम् शब्द से परे ङसि को विकल्प से डिणो (इणो) तथा डीस (ईस) आदेश होते हैं ।

४. किमः किं ।।८।३।८०।हे०।।
नपुंसकलिङ्ग में किम् + सि एवं किम् + अम् को किं आदेश हो जाता है ।

५. पुं-स्त्रियोर्न वायमिमिआ सौ ।।८।३।७३।हे०।।
इदम् शब्द को सि परे रहते पुंलिङ्ग में अयं तथा स्त्रीलिङ्ग में इमिआ आदेश विकल्प से हो जाता है ।

६. णोम्-शस्टा-भिसि ।।८।३।७७।हे०।।
इदम् शब्द को अम्, शस्, टा तथा भिस् परे रहते विकल्प से ण आदेश होता है ।

७. अमेणम् ।।८।३।७८।हे०।।
इदम् + अम् को विकल्प से इणं आदेश होता है ।

| | | |
|---|---|---|
| तृ० | णेण,-णं | णेहि,-हिँ,-हिं |
| ष० | अस्स[1], से | सिं |
| स० | अस्सिं, इह[2] | — |

इदम् = इमा (स्त्रीलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | इमिआ | — |

इदम् = इम (नपुंसकलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० द्वि० | इदं, इणं, इणमो[3] | — |

अदस् = अमु (पुंलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | अह[4] | — |
| स० | अमम्मि, इयम्मि[5] | — |

अदस् = अमु (स्त्रीलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | अह | — |

एतद् = एअ (पुंलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | एस,[6] एसो, इणं इणमो | — |

१. ङिस-स्सयोरत् ।।८।३।७४।हे०।।
ङसि तथा स्स परे रहते इदम् शब्द को विकल्प से अत् होता है ।

२. ङेर्मेन हः ।।८।३।७५।हे०।।
ङि परे रहते इम (इदम्) शब्द के म तथा ङि को विकल्प से ह आदेश होता है ।

३. क्लीबे स्यमेदमिणमो च ।।८।३।७९।हे०।।
इदम् + सि, अम् को इदं, इणमो तथा इणं आदेश हो जाते हैं ।

४. वादसो दस्य होनोदाम् ।।८।३।८७।हे०।।
अदस् शब्द के दकार को सि परे रहते विकल्प से ह आदेश होता है ।

५. म्मावयेऔ वा ।।८।३।८९।हे०।।
अदस् शब्द के अन्तिम व्यञ्जन लुप्त हो जाने पर दकारान्त शब्द को म्मि परे रहते विकल्प से अय तथा इअ आदेश होते हैं ।

६. वैसेणमिणमो सिना ।।८।३।८५।हे०।।
एतद् + सि को विकल्प से एस, इणं तथा इणमो आदेश हो जाते हैं ।

| | | |
|---|---|---|
| प० | एत्तो, एत्ताहे,[1] एत्थ[2] | — |
| ष० | से | सिं |
| स० | अयम्मि, ईयम्मि[3] | — |

एतद् = एआ (स्त्रीलिङ्ग)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | एसा | — |

युष्मद् शब्द के रूप[4]

(तीनों लिङ्गो में)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | तुं, तुमं, तुवं, तुह | तुम्हे, तुम्ह |
| द्वि० | ” ” ” ” | ” वो |
| तृ० | तए, तुमे | तुम्हेहि, तुज्झेहिं |
| प० | तुमाओ, तुमाहिंतो, तुज्झ | तुम्हत्तो, तुज्झत्तो |
| ष० | तुव, तुह, ते, तुज्झ, तुम्ह | तुम्हण-णं |
| स० | तुमे, तुमम्मि, तुहम्मि | तुमसु, तुम्हेसु, तुम्हासु |

अस्मद् शब्द के रूप

(तीनों लिङ्गों में)

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | अहं, हं | अम्हे |
| द्वि० | ममं, मं | अम्हे |
| तृ० | मइ, मए | अम्हेहि |
| प० | ममत्तो, ममाओ, मज्झत्तो | अम्हत्तो, अम्हाहिन्तो, ममाहिन्तो |
| ष० | अम्ह, मज्झ, मम, | अम्हाण,-णं, ममाण,-णं |
| स० | अम्हम्मि | अम्हेसु, अम्हासु, ममसु |

१. वैतदो ङसेस्त्तो त्ताहे ।।८।३।८२।हे०।।
एतद् से परे ङसि को विकल्प से त्तो तथा त्ताहे आदेश हो जाता है।
२. त्थे च तस्य लुक् ।।८।३।८३।हे०।।
त्थ, त्तो एवं त्ताहे परे रहते एतद् शब्द के तकार का लोप होता है।
३. एरदीतौ म्मौ वा ।।८।३।८४।हे०।।
एतद् के एकार को म्मि (ङि) परे रहते विकल्प से अत् एवं ईत् होते हैं।
४. यहाँ युष्मद् एवं अस्मद् शब्द की संक्षिप्त रूपावली दी जा रही है। विस्तृत रूपावली के लिए देखिए—८।३।९०-१०४।हे०।। तथा ८।३।१०५-११७।हे०।। (क्रमशः)।

## ६. संख्यावाचक-शब्द

प्राकृत बोलियों में एक के लिए प्रायः एक्क का प्रयोग होता है। स्त्रीलिङ्ग में एक्का रूप होता है। इनकी रूपावली क्रमशः सव्व तथा सव्वा की भाँति होती है। द्वि, त्रि, चतुर, पञ्चन्, षष्, सप्तन् आदि को प्राकृत के तीनों लिङ्गों में क्रमशः दु, ति, चउ, पंच, छ, सत्त, आदि हो जाते हैं। इनके रूप बहुवचन में ही चलते हैं।

| | दु (द्वि) शब्द के रूप | ति (त्रि) शब्द के रूप |
|---|---|---|
| प्र० द्वि० | दुवे, दोण्णि, वेण्णि[1] | तिण्णि[2] |
| तृ० | दोहि,-हिँ,-हिं,-वेहि,-हिँ,-हिं[3] | तीहि,-हिँ,-हिं[4] |
| प० | दुत्तो, दोओ,-उ,-हिन्तो,-सुन्तो, वेओ,-उ,-हिन्तो,-सुन्तो | तित्तो, तीओ,-उ,-हिन्तो,-सुन्तो |
| ष० | दोण्ह, दुण्हं, वेण्हं | तिण्ह, तिण्हं |
| स० | दोसु,-सुं, वेसु,-सुं | तीसु,-सुं |

| | चउ (चतुर्) शब्द के रूप | पंच (पञ्चन्) शब्द के रूप |
|---|---|---|
| प्र० द्वि० | चत्तारो, चउरो, चत्तारि[5] | पंच |
| तृ० | चऊहि,-हिँ,-हिं | पंचेहि,-हिँ,-हिं |
| प० | चउत्तो, चऊओ...आदि | पंचत्तो, पंचाओ...आदि |
| ष० | चउण्ह,-हं[6] | पंचण्ह,-हं |
| स० | चऊसु,-सुं | पंचसु,-सुं |

इसी प्रकार अन्य संख्यावाचक शब्दों के रूप होते हैं।

---

१. दुवे दोण्णि वेण्णि च जस्-शसा ॥८।३।१२०।हे०॥
जस् तथा शस् सहित द्वि शब्द को दुवे, दोण्णि तथा वेण्णि आदेश होते हैं।

२. द्वेर्दो वे ॥८।३।११९।हे०॥
तृतीया आदि विभक्तियों में द्वि को दो तथा वे आदेश होते हैं।

३. त्रेस्तिण्णिः ॥८।३।१२१।हे०॥
जस् तथा शस् सहित त्रि शब्द को तिण्णि आदेश होता है

४. त्रेस्ती तृतीयादौ ॥८।३।११८।हे०॥
तृतीया आदि विभक्तियों में त्रि शब्द को ति आदेश होता है।

५. चतुरश्चत्तारो चउरो चत्तारि ॥८।३।१२२।हे०॥
जस् तथा शस् के साथ चतुर शब्द को चत्तारो, चउरो तथा चत्तारि आदेश होते हैं।

६. संख्याया आमो ण्ह ण्हं ॥८।३।१२३।हे०॥
संख्या शब्दों से परे आम् को ण्ह तथा ण्हं आदेश होते हैं।

५

# धातु-रूप

## १ प्राकृत धातुरूपों की प्रमुख विशेषताएँ[1]--

(१) शब्द-रूपों की भाँति द्विवचन के स्थान पर बहुवचन का प्रयोग।
हसतः = हसन्ति, अनुभवतः = अणुहोन्ति।

(२) अ विकरण जोड़कर व्यञ्जनान्त धातु का स्वरान्त धातु में परिवर्तन।
हस् = हस, भण् = भण।

(३) भ्वादिगण के धातुरूपों की ओर अन्य गणों के धातुरूपों का झुकाव।
तनोति = तणइ, रूष्यति = रूसइ।

(४) प्रायः परस्मैपद का प्रयोग।
लप्स्यते = लहिस्सइ, सहे = सहेमि, गम्यते = गच्छीअदि आदि।

(५) काल की दृष्टि से वर्तमान-काल (लट् लकार), भूत-काल (लिट् आदि), भविष्यत्-काल (लट्) तथा अन्य तीन प्रकारों में आज्ञार्थक (लोट्), विध्यर्थक (विधि लिङ्) एव क्रियातिपत्ति (लङ्)—में धातुरूपावली दृष्टिगोचर होती है। आज्ञार्थक एवं विध्यर्थक रूपावली प्रायः समान होती है।

(६) भूत-काल के लिए प्रायः सहायक क्रियाओं के साथ कृदन्त रूपों को व्यवहार में लाया जाता है।
जैसे—वहन्तो आसि।

## २ कर्तृवाच्य

### २.१ वर्तमानकाल

धातु-प्रत्यय

| पुरुष | एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|
| | संस्कृत | प्राकृत | संस्कृत | प्राकृत |
| प्रथम | तिप्, त | इ, ए[2] | झि, झ | न्ति, न्ते, इरे[3] |

---

१. देखिए पि० प्रा० पारा नं० ४५२ एवं Introduction to Prakrit, page 42 (113)

२. त्यादीनामाद्यत्रयस्याद्यस्येचेचौ ॥८।३।१३९।हे०॥
त्यादि विभक्तियों के आदि त्रय (प्रथम पुरुष) के आदि (एकवचन) के प्रत्यय (तिप्, त) के स्थान में इच् (इ) एच् (ए) होते हैं।

३. बहुष्वाद्यस्य न्ति न्ते इरे ॥८।३।१४२।हे०॥
प्रथम-पुरुष बहुवचन (झि, झ) को न्ति, न्ते, इरे होते हैं।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| मध्यम | सिप्, थास् | सि, से[1] | थ, ध्वम् | इत्था, ह[2] |
| उत्तम | मिप्, इट् | मि[3] | मस्, महिङ् | मो, मु, म[4] |

हस (धातु) के रूप

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | हसइ, हसए | हसन्ति, हसन्ते, हसिरे |
| मध्यम | हससि, हससे | हसित्था, हसह |
| उत्तम | हसामि,[5] हसमि | हसिमो,-मु, म; हसामो,-मु,-म;[6] हसमो,-मु,-म |

अदन्त धातु के अकार को वर्तमान काल परे रहते विकल्प से एकार होता है। तब हसेइ, हसेसि आदि रूप होते हैं।[7] इसके अतिरिक्त अदन्त धातु से धातु-प्रत्ययों को विकल्प से ज्ज तथा ज्जा हो जाते हैं।[8] तब सभी पुरुषों एवं सभी वचनों में हसेज्ज तथा हसेज्जा ये दो रूप होते हैं।

---

१. द्वितीयस्य सि से ।।८।३।१४०।हे०।।
मध्यम पुरुष के एकवचन (सिप्, थास्) को सि, से होते हैं।

२. मध्यमस्येत्था-हचौ ।।८।३।१४३।हे०।।
मध्यमपुरुष बहुवचन (थ ध्वम्) को इत्था, ह होते हैं।

३. तृतीयस्य मिः ।।८।३।१४१।हे०।।
उत्तमपुरुष के एकवचन (मिप्, इट्) को मि होता है।

४. तृतीयस्य मो-मु-माः ।।८।३।१४४।हे०।।
उत्तमपुरुष के बहुवचन (मस्, महिङ्) को मो, मु, म होते हैं।

५. मौ वा ।।८।३।१५४।हे०।।
अदन्त धातु के अ को मि परे रहते विकल्प से आ होता है।

६. इच्च मो-मु-मे वा ।।८।३।१५५।हे०।।
अदन्त धातु के अ को मो,मु,म परे रहते विकल्प से इ तथा आ होते हैं।

७. वर्तमाना-पञ्चमी-शतृषु वा ।।८।३।१५८।हे०।।
वर्तमानकाल, पञ्चमी विभक्ति तथा शतृ प्रत्यय परे रहते अ को विकल्प से ए होता है।

८. (क) वर्तमान-भविष्यन्त्योश्च ज्ज ज्जा वा ।।८।३।१७७।हे०।।
वर्तमान, भविष्यत् तथा विध्यादि अर्थों में विहित धातु-प्रत्ययों के स्थान पर विकल्प से ज्ज तथा ज्जा होते हैं।

(ख) ज्जा-ज्जे ।।८।३।१५९।हे०।।
धातु-प्रत्यय के स्थान पर आदेश रूप से होने वाले ज्ज तथा ज्जा से पूर्ववर्ती अ को ए हो जाता है।

## हो (भू) धातु के रूप

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | होइ[1] | होन्ति, होन्ते, होइरे |
| मध्यम | होसि | होइत्था, होह |
| उत्तम | होमि | होमो,-मु,-म |

स्वरान्त धातु से परे वर्तमान अर्थ में विहित प्रत्यय होने पर उन (प्रकृति-प्रत्यय) के बीच में विकल्प से ज्ज तथा ज्जा होते हैं इसके अतिरिक्त प्रत्यय के स्थान पर भी विकल्प से ज्ज तथा ज्जा होते हैं।[2] तब होइ के स्थान पर होज्जइ, होज्जाइ, होज्ज तथा होज्जा ये चार रूप भी होते हैं।

## २.२ भूतकाल

धातु-प्रत्यय

सी ही हीअ (केवल स्वरान्त धातु को)[3]
ईअ (केवल व्यञ्जनान्त धातु को)[4]

---

१. अत एवैच् से ॥८।३।१४५।हे०॥
अकारान्त धातु से ही परे एच् तथा से आदेश होते हैं।

२. मध्ये च स्वरान्ताद्वा ॥८।३।१७८।हे०॥
स्वरान्त धातु से वर्तमान, भविष्यत् तथा विध्यर्थक अर्थों में विहित धातु प्रत्यय परे रहते उन (प्रकृति तथा प्रत्यय) के बीच में तथा कभी कभी धातुप्रत्ययों के स्थान पर विकल्प से ज्ज तथा ज्जा हो जाते हैं।

३. सी ही हीअ भूतार्थस्य ॥८।३।१६२।हे०॥
स्वरान्त धातुओं से भूतार्थ में विहित प्रत्यय को सी, ही, हीअ आदेश होते हैं।

४. (अ) व्यञ्जनादीअः ॥८।३।१६३।हे०॥
व्यञ्जनान्त धातुओं से भूतार्थ में विहित प्रत्यय को ईअ आदेश होता है।
(ब) उक्त प्रत्यय प्रथमपुरुष एकवचन के प्रतीत होते हैं क्योंकि हमें साहित्य में प्रथमपुरुष बहुवचन के लिए इंसु अंसु प्रत्यय मिलते हैं। जैसे गच्छिसु, गच्छंसु।

—देखिए हे० (वैद्य) की टिप्पणी पृ. २४।

## हो (भू) धातु के रूप

प्रथमपुरुष एकवचन—होसी, होही तथा होहीअ।

## हस धातु के रूप

प्रथमपुरुष एकवचन—हसीअ।

## २.३ भविष्यत्काल

### धातु-प्रत्यय

(१)

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | हिइ,[1] हिए | हिन्ति, हिन्ते, हिइरे |
| मध्यम | हिसि, हिसे | हित्था, हिह |
| उत्तम | स्सं[2], स्सामि[3] | स्सामो,-मु,-म, हामो,-मु,-म, |
| | हामि, हिमि | हिमो,-मु,-म, हिस्सा, हित्था[4] |

(२)

| | | |
|---|---|---|
| प्रथम | स्सइ[5] | स्सन्ति |
| मध्यम | स्ससि | स्सह |
| उत्तम | स्सामि | स्सामो-मु,-म |

---

१. भविष्यति हिरादिः ॥८।३।१६६।है०॥
भविष्यत् अर्थ में विहित प्रत्यय के पूर्व हि विकरण का प्रयोग होता है।

२. मेः स्सं ॥८।३।१६९।है०॥
भविष्यत् काल में धातु से परे मि आदेश के स्थान पर विकल्प से स्सं का प्रयोग होता है।

३. मि-मो-मु-मे स्सा हा न वा ।८।३।१६७।है०॥
भविष्यत् अर्थ में मि, मो, मु, म परे रहते उनके पूर्व स्सा तथा हा विकल्प से होते हैं।

४. मो मु-मानां हिस्सा हित्था ॥८।३।१६८।है०॥
भविष्यत् काल में धातु से परे मो, मु, म को विकल्प से हिस्सा, हित्था आदेश होते हैं।

५. स्स च ॥६।२२।मा०॥
भविष्यत् अर्थ में स्स (विकरण) भी होता है।

## हस धातु के रूप

(१)

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | हसिहिइ[1],-ए | हसिहिन्ति,-न्ते,-रे |
| मध्यम | हसिहिसि,-से | हसिहित्था,-ह, |
| उत्तम | हसिस्सं, हसिस्सामि हसिहामि, हसिहिमि | हसिस्सामो,-मु,-म,हसिहामो,-मु,-म, हसिंहिमो,-मु,-म,हसिहित्था,-स्सा |

पक्ष में हस के सकारवर्ती अ को ए हो जाता है और तब रूप हसेहिइ, हसेहिसि—इस तरह चलते हैं।

(२)

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | हसिस्सइ | हसिस्सन्ति |
| मध्यम | हसिस्ससि | हसिस्सह |
| उत्तम | हसिस्सामि | हसिस्सामो,-मु,म- |

## हो (भू) धातु के रूप

(१)

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | होहिइ | होहिन्ति, होहिन्ते, होहिरे |
| मध्यम | होहिसि | होहित्था, होहिह |
| उत्तम | होस्सं, होस्सामि होहामि होहिमि | होस्सामो,-मु,-म, होहामो,-मु,-म, होहिमो,-म,-होहिस्सा, होहित्था |

(२)

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | होस्सइ | होस्सन्ति |
| मध्यम | होस्ससि | होस्सह |
| उत्तम | होस्सामि | होस्साम |

१. एच्च क्त्वा-तुम्-तव्य-भविष्यत्सु ।।८।३।१५७।है०।।
क्त्वा, तुम्, तव्य तथा भविष्यत्-काल में विहित प्रत्यय परे रहते अ को इ तथा ए होते हैं।

## २.४ विध्यर्थक तथा आज्ञार्थक

धातु-प्रत्यय

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | उ[1] | न्तु[2] |
| मध्यम | लुक्, सु, इज्जसु, इज्जहि, इज्जे,[3] हि[4] | ह |
| उत्तम | मु | मो |

हस (धातु) के रूप

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | हसउ | हसन्तु |
| मध्यम | हस, हससु, हसहि, हसेज्जसु, हसेज्जहि, हसेज्जे | हसह |
| उत्तम | हसामु, हसिमु, हसमु | हसामो, हसिमो, हसमो |

पक्ष में सभी पुरुषों तथा सभी वचनों में—हसेज्ज, हसेज्जा।

हो (भू) धातु के रूप

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | होउ | होन्तु |

---

१. दु सु मु विध्यादिष्वेकस्मिंस्त्रयाणाम् ॥८।३।१७३।हे०॥
विध्यादि अर्थ में तीनों पुरुषों के एकवचन के प्रत्ययों को क्रमशः दु, सु, मु आदेश होते हैं।

२. बहुषु न्तु ह मो ॥८।३।१७६।हे०॥
विध्यादि अर्थ में तीनों पुरुषों के बहुवचन के प्रत्ययों को क्रमशः न्तु, ह, मो होते हैं।

३. अत इज्जस्विज्जहीज्जे-लुको वा ॥८।३।१७५।हे०॥
अ से परे सु को विकल्प से इज्जसु, इज्जहि, इज्जे होते हैं अथवा सु का लोप होता है।

४. सोर्हिर्वा ॥८।३।१७४।हे०॥
पूर्वसूत्र (दुसु मु...)से विहित सु को विकल्प से हि होता है।

| | | |
|---|---|---|
| मध्यम | होहि, होसु | होह |
| उत्तम | होमु | होमो |

इसके अतिरिक्त धातु एवं धातुप्रत्यय के बीच में विकल्प से ज्ज तथा ज्जा होने पर होउ को होज्जउ तथा होज्जाउ, होन्तु को होज्जन्तु आदि रूप हो जाते हैं। धातु-प्रत्ययों के स्थान पर ज्ज तथा ज्जा हो जाने पर होज्ज, होज्जा रूप होते हैं।

## २.५ क्रियातिपत्ति

धातु-प्रत्यय

सभी पुरुषों तथा सभी वचनों में—ज्ज, ज्जा, न्त, माण[1]

हस धातु के रूप

सभी पुरुषों तथा सभी वचनों में—हसेज्ज, हसेज्जा, हसन्तो, हसमाणो।

हो (भू) धातु के रूप

सभी पुरुषों तथा सभी वचनों में—होज्ज, होज्जा, होन्तो, होमाणो।

## २.६ अनियमित-धातुरूप

अस धातु

### (१) वर्तमानकाल

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | अत्थि[2] | अत्थि |
| मध्यम | अत्थि, सि[3] | अत्थि |
| उत्तम | अत्थि, म्हि[4] | अत्थि, म्हो, म्ह, |

---

१. (अ) क्रियातिपत्तेः ॥८।३।१७९।हे०॥
क्रियातिपत्ति में प्रत्ययों को ज्ज, ज्जा होते हैं।
(ब) न्त माणौ ॥८।३।१८०।हे०॥
क्रियातिपत्ति में प्रत्ययों को न्त, माण आदेश होते हैं।

२. अत्थिस्त्यादिना ॥८।३।१४८।हे०॥
त्यादि प्रत्ययों के साथ अस धातु को अत्थि आदेश होता है।

३. सिनास्तेः सिः ॥८।३।१४६।हे०॥
सि के साथ अस धातु को सि आदेश होता है।

३. मि-मो-मैर्म्हि-म्हो-म्हा वा ॥८।३।१४७।हे०॥
मि, मो, म के साथ अस धातु को विकल्प से क्रमशः म्हि, म्हो तथा म्ह हो जाते हैं।

